**Sardar Ranjit Singh Naiwalia** : On a point of order, Madam. May I know is the hon. Member relevant ?

**श्री मंगल सेन** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, इनको नैनेवाला नहीं कानवाला बना दिया जाना चाहिए।

**उपाध्यक्षा** : आपस में इस तरह की रैफरैंस न करें। (The hon. Members should not make such like references amongst themselves)

**श्री मंगल सेन** : तो मैं अर्ज कर रहा था कि उन्होंने सरकारी मुलाज़मों के साथ क्या क्या जुल्म नहीं किया। यहां चंडीगढ़ का जो अलाउंस था उसको बन्द कर दिया, शिमला और पहाड़ी अलाउंस बन्द कर दिया। कामरेड साहिब ने आते ही इस बात को महसूस किया और चंडीगढ़ वालों को साढ़े बाहर परसैंट अलाउंस दिया है और आगे कहते हैं कि कैसे बढ़ाएं। ठीक है कामरेड साहिब, आप के पास पैसा नहीं है यह बात हम जानते हैं क्योंकि प्रताप सिंह कैरों ने इन को चार्ज देने से पहले सारे का सारा रुपया बांट दिया था, सारे का सारा रुपया अपने कामों पर लगा दिया। आप के पास तो रोहतक जिले में फलड्ज़ का मुकाबला करने के लिए पैसा नहीं, सरकार चलाने के लिए पैसा नहीं। लेकिन इस बात से इन्कार नहीं किया जा सकता कि क्लास थरी और क्लास फोर ऐम्पलाईज़ की हालत बहुत बुरी है। वह वर्णन से बाहर है। पंजाब के अन्दर सिर्फ एक दफा यानी सन् 1945 में पे कमिश्न एप्वायंट हुआ था। आज सन् 1964 आ गया है। उस वक्त और आज के हालात में बहुत फर्क आ चुका है। हम तो यहां पर 25 रुपए रोज़ लेते हैं। मैं समझता हूं कि जब महंगाई की हालत में हम उन को कुछ नहीं दे सकते तो हमारा यह कोई हक नहीं, हमारा सिर शर्म से झुकता है। अगर इतनी महंगाई में हम पब्लिक लाईफ में भी यह महसूस करते हैं कि हमारा अलाउंस ज़्यादा हो तो बेचारे सरकारी मुलाज़मों को क्यों न ज़्यादा दिया जाए। उन की पे भी बढ़नी चाहिए, उन के अलाउंस भी बढ़ने चाहिएं। आप देखें कि एक चपड़ासी है। वह चौबीस घंटे आगे पीछे खिदमत करने के लिए खड़ा रहता है। उसके लिए कोई टाईम फिक्स नहीं। और तो और दिन में अफसर साहिब की ड्यूटी बजा लाए और रात को घर पर जाकर अफसर की बीवी की ड्यूटी दे, बाज़ार से चीज़ें लाए, सब्ज़ी लाए, दूध निकाल कर दे, बच्चे को खिलाए। इस तरह से बेचारे की बहुत बुरी हालत होती है। फिर इतनी मेहनत करने के बाद पंजाब गवर्नमैंट उसको साल के बाद तरक्की क्या देती है ? आठ आने यानी पचास पैसे। उस चपड़ासी के घर पर जो बिजली का मीटर लगा हुआ है उसी का उसे आठ आने महीना किराया देना पड़ता है तो मैं डिप्टी स्पीकर साहिबा, आप के द्वारा, नए मुख्य मन्त्री से निवेदन करना चाहता हूं कि इस मामले पर गम्भीरता से गौर करें और बदले हुए हालात को देखते हुए, आज की महंगाई का ख्याल रखते हुए नए सिरे से एक पे कमिशन मुकर्रर कीजिए। और वह पे कमिशन यह न हो कि आप आज एक कमेटी बना दें, साल के बाद वह मिले, दूसरे साल गौर करे, तीसरे साल काम करे, चौथे साल रिपोर्ट दे और पांचवें साल अगर हमारे मुख्य मन्त्री कामरेड साहिब रह गए तो गौर करें और उस सम्बन्ध में मुनासिब कार्यवाही करें और इतने में उन बेचारे गरीबों का दम ही टूट जाए।

**उपाध्यक्षा** : अब आप और कितना बोलेंगे ? (How much more time the hon. Member will take ?)

**श्री मंगल सेन** : जब तक आप इजाज़त देंगे मैं बोलता जाऊंगा।

**वित्त मन्त्री** : इन को बोलने दीजिए।

**उपाध्यक्षा** : आप ने काफी समय ले लिया है। काइंडली वाइंड अप। (The hon. Member has taken much time. Kindly wind up.)

**श्री मंगल सेन**: मै बस ज़रूरी ज़रूरी बातें ही अर्ज़ करूंगा।

**वित्त मन्त्री**: नहीं, बेशक आप खुलकर बातें करें।

**श्री मंगल सेन** : आनरेबल सरदार कपूर सिंह जी, अगर मुझे फ्री टाइम मिले तो मैं रात तक बोलता रहूंगा। हां, तो मैं मानता हूं कि कामरेड साहिब ने नेक काम करने शुरू किए हैं। मैं जानता हूं कि आप के रास्ते में रुकावटें भी बहुत हैं। आपने नेक काम तो आज भी किया कि चौदह आदमियों को चार्जशीट किया और इस के ऊपर एक कमटी बैठेगी जो उन चार्जशीटों पर गौर करेगी और गौर करने के बाद बहुत लम्बा चौड़ा ढांचा सा बनाया गया है। लेकिन मैं यह निवेदन करना चाहता हूं कि हमें इतने लम्बे चौड़े प्रोसैस में नहीं पड़ना चाहिए। इस सम्बन्ध में, जैसा कि मैंने पहले भी निवेदन किया, एक पे कमिशन ऐप्वायंट हो जिसे कहा जाए कि तीन महीने के अन्दर अन्दर अपनी रिपोर्ट दे दे और उसके बाद तुरन्त उस की इम्पलीमैंटेशन होनी चाहिए। जो लोग रात दिन आप के लिए काम करते हैं आखिर उन को अपना गुज़ारा करने के लिए तो कुछ चाहिए। आप एक पुलिस कान्स्टेबल की मिसाल ही लें। जिस पुसिल कान्स्टेबल ने समगलर्ज़ को पकड़ना है, बड़े बड़े घोड़ों को नहीं पकड़ना या डी. आई. जी. की कार को नहीं पकड़ना चाहे उसमें अफीम भरी हुई हो, लेकिन रात के वक्त बार्डर पर पहरा देना है, कड़ाके की सर्दी में दिन रात लगा कर एन्टी सोशल ऐलीमैंट्स का पीछा करना है। ऐसे लोगों को मदद देने के लिए देर नहीं करनी चाहिए (घंटी) डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं ने जो निवेदन करना था वह तो समाप्त कर दिया है, अब ज़रूरी ज़रुरी सुझाव ही दूंगा। आप का ज्यादा समय नहीं लूंगा।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, कितने अफसोस की बात है कि केन्द्र की सरकार ने तो अपने मुलाज़मों को दो बार तन्खाह में अज़ाफा किया लेकिन यहां पंजाब सरकार ने क्या किया ? सारा रुपया अपने कारोबार पर, कोल्ड स्टोरेज बनाने में, सिनेमा वगैरा बनाने में और कन्स्ट्रक्शन कम्पनियां खोलने पर लगा दिया। लेकिन अच्छा हुआ वह ज़माना गया। अब तो कामरेड साहिब हैं। उन्हें वह आदत लगते लगते तो देर लगेगी, कुछ समय लगेगा इस लिए उन्हें चाहिए कि जैसे सैंट्रल गवर्नमैंट ने अपने ऐम्प्लाईज़ की तन्खाह और अलाउंस वगैरा बढ़ाया है कम मज़ कम उस लैवल पर तो आप अपने ऐम्प्लाईज़ की तन्खाह और अलाऊंस को ले आए। सैंट्रल गवर्नमैंट का एक ऐम्प्लाई भी शहर में उसी दुकान से अनाज लेता है, उसी दूध वाले से दूध लेता है, उसी जगह से बाकी चीज़ें लेता है जिस दुकान से पंजाब गवर्नमैंट का ऐम्प्लाई लेता है। सैंट्रल एम्प्लाई को महंगी और पंजाब एम्प्लाई को वहां से सस्ती चीज़ें नहीं मिलतीं। इस लिए जब सैंट्रल सरकार ने इस स्थिति को महसूस किया है

तो पंजाब गवर्नमैंट को भी फौरन इस बात को महसूस करके मुनासिब कदम उठाने चाहिएं। तनिक भी देर नहीं करनी चाहिए।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, यहां पर एक ग्रानरेबल मैम्बर साहिब श्री सागर राम गुप्ता ने कुछ कहा। ग्रढ़ाई साल के बाद उन को गरीबों का ख्याल ग्राया। ग्राई.ऐन.टी.यू.सी. के शायद वह वाइस प्रैज़ीडैंट हैं। यह जो मज़दूरों की जमात है उसके नेता हैं, उन्हें भी यहां से प्रताप सिंह कैरों के हटने के बाद ही महंगाई का ख्याल ग्राया कि किस कदर मज़दूर महंगाई से दुखी हैं। उसके बाद ही उन्होंने इस सिलसिले में ऐक्शन लिया है ग्रौर कहा है कि ऐक्शन लेंगे। पता नहीं कि बेरी के कोने में खड़े होकर घंटियां बजाएंगे। बात बड़ी सीरियस है जो मेरे ये ग्रानरेबल दोस्त भी ग्राज इस को सोचने के लिए मजबूर हुए हैं कि जो प्राइवेट ग्रदारों में काम करने वाले, कारखानों में काम करने वाले मज़दूरों की भी सुधबुध लेनी चाहिए। ग्रौर उन की सुधबुध कैसे लेंगे? कोग्राप्रेटिव कन्ज़यूमर स्टोर्ज के ज़रिए लेंगे जिनकी हालत, डिप्टी स्पीकर साहिबा, ग्राप भली प्रकार जानती हैं कि सन्तोषजनक नहीं है। (घंटी)

**उपाध्यक्षा**: ग्राप को बोलते ग्रठारह मिनट से भी ज्यादा वक्त हो गया है। ग्रब ग्राप खत्म कीजिए। (The hon. Member has spoken for more than 18 minutes. He should now wind up.)

**श्री मंगल सेन**: बिल्कुल थोड़ी देर में ही खत्म कर देता हूं। वर्ड ग्राफ ग्रानर। तो मैं यह ग्रर्ज़ करता हूं कि यह एक हज़ार की ग्राबादी के लिए एक फेयर प्राइस शाप खोलें। वहां पर तीन सौ रुपया महीने के पाने वालों को सभी चीज़ें मिलें। इस बात का पूरा बन्दोबस्त होना चाहिए। ग्रलाऊंस बढ़ाने की बजाय सबसिडी इन काइंड दें तो ग्रौर भी ग्रच्छी बात है। मैं ग्राप के द्वारा सरदार कपूर सिंह जी को कहना चाहता हूं कि पहले तो यहां पर डाक्टर गोपी चन्द भार्गव थे। उन को सुनता नहीं था। बुजुर्ग ग्रादमी थे बेचारे।

**उपाध्यक्षा**: ग्राप तो हर बात की व्याख्या करने लग जाते हैं। ग्रगर इतना वक्त ग्राप बोलते जाएंगे तो दूसरों को कम वक्त मिलेगा। वाइंड ग्रप करें। (The hon. Member begins to go into details of every matter. If the hon. Member goes on speaking the others will get less time. He should now wind up.)

**श्री मंगल सेन**: डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं यह बताने जा रहा था कि उन्होंने खाने पीने की ग्रशिया पर टैक्स लगाया। दुनिया के किसी भी जम्हूरी मुल्क में खाने पीने की चीज़ों पर टैक्स नहीं लगाया गया। रोटी ग्रौर दाल पर किसी मुल्क में टैक्स नहीं लिया जाता। यह काम भी उस बदनाम कैरों वज़ारत का किया हुग्रा है। इस लिए मैं ग्रपने वित्त मन्त्री महोदय से निवेदन करूंगा कि ग्राप इस टैक्स को भी वापिस ले लें। यहां पर तो गवर्नमैंट ग्राई मैदान में एक पार्शयल बिज़नैस मैन की तरह। जब मंडियों में माल ग्राने का वक्त होता है तो उस वक्त सस्ते दामों पर खरीद किया जाता है ग्रौर जब महंगाई का ज़माना ग्राता है तो उसी को महंगे भाव पर बेच दिया जाता है। ग्राखिर यह क्या मज़ाक है? ग्राप को हर हालत में फौरन गरीब लोगों की, गरीब मुलाज़मों की सुधबुध लेनी चाहिए। वही ग्राप का सहारा है, ग्राप के कामों को ठीक ढंग से ऐफीशैंटली तभी चला पाएंगे जब उन के पेट भरे

[श्री मंगल सेन]

होंगे, उनके बच्चे सुखी होंगे, राज़ी होंगे और इस तरह से भ्रष्टाचार कम होगा। मन्त्रियों में भ्रष्टाचार होगा तो उसे तो हम यहां पर सुलझ लेंगे। इन शब्दों के साथ आप का धन्यवाद करता हूं।

**कामरेड राम प्यारा** (करनाल) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, जहां तक इस रेज़ोल्यूशन का ताल्लुक है यह बहुत अच्छा है लेकिन यह बहुत थोड़े गरीब आदमियों से ताल्लुक रखता है क्योंकि सरकारी कर्मचारियों के अलावा भी बहुत सारे गरीब हैं जो या तो मजदूरी करते हैं या दुकानदारी करते हैं और उन का भी यह मसला हल करने की ज़रूरत है। डिप्टी स्पीकर साहिबा, इस महंगाई के कई कारण हैं और इस मसले को हल करने के लिए हमें पहले उन को देखना होगा और उन पर काबू पाना होगा। इस का सब से बड़ा कारण जो मैं समझता हूं वह है जो आबादी में बड़ी तेज़ी के साथ इज़ाफा हो रहा है। इस का दूसरा कारण है गवर्नमैंट की इनएफीशेंसी टू कन्ट्रोल फ्लड्ज़ एण्ड ड्रेनेज सिस्टम। इस का तीसरा कारण ब्लैक मनी है जो बड़ी मात्रा में मार्किट में आ चुकी है जिस की वजह से महंगाई बहुत ज्यादा हो गई है और इसी की वजह से आज इन की तनखाहें बढ़ाने के लिए कहा जा रहा है। इस का चौथा कारण यह है कि जब कभी गवर्नमैंट का बहुत रुपया ज़ाया होता है तो यह ज़ाया करने वालों के खिलाफ लियूक वार्म एटीचूड एक्शन लेने के लिए अपनाती है। पांचवां कारण जो मैं समझता हूं कि इस महंगाई का है वह यह है कि हमारी जो इखलाकी कदरें हुआ करती थीं वह खत्म होती जा रही हैं और यही करण है कि खुराक में एडल्ट्रेशन हो रही है, चीज़ों की ब्लैक मार्किट होती है वगैरह वगैरह। छटा कारण यह है कि जो हमारी रूरल इकानोमी होती थी वह डिस्टर्ब हो गई है जिस की वजह से पैदावार ज्यादा नहीं हो सकती। बल्कि यह कम हो रही है। सातवां कारण जो मैं समझता हूं वह यह है कि सरकार की तरफ से कई लोगों को कोटे और परमिट्स दिए जाते हैं। इस से लोगों को ब्लैक में बेचने की टेम्पटेशन होती है क्योंकि इस से उन्हें बहुत ज्यादा मुनाफा होता है और वह खुद काम कर के खुश नहीं होते। इस के लिए मैं कहूंगा कि हमें इन वजूहात, जो मैं ने बताई हैं, पर कन्ट्रोल करना चाहिए। इस वक्त जो गवर्नमैंट के तीसरे दर्जा के या चौथे दर्जा के मुलाज़म हैं या वह मज़दूर हैं या छोटे दुकानदार हैं या जो प्राईवेट मुलाज़मत में हैं वह इस महंगाई से बड़े दबे हुए हैं। इस सिलसिले में मैं गवर्नमैंट से पूछना चाहता हूं कि वह मुझे बताए कि जो इस के चौथे दर्जे के मुलाज़म हैं जिन्हें 60 या 70 या 80 रुपए महीना यह तन्खाह देती है तो इस तन्खाह से एक आदमी जिस के दो बच्चे हों कैसे ज़रूरियाते ज़िन्दगी पूरी कर सकता है। अगर गवर्नमैंट मुझे यह बता दे तब तो मैं समझूंगा कि गवर्नमैंट को वाकई एहसास है। लेकिन बात यह है कि इस तन्खाह से उस का खर्च पूरा ही नहीं सकता और अगर नहीं हो सकता तो इसे इस के बारे में प्रबंध करना चाहिए। इस सिलसिले में गवर्नमैंट ने जो काम किया है उस की मैं तारीफ करता हूं जो इस ने कोआप्रेटिव कन्ज़्यूमर स्टोर खोले हैं उन का काफी फायदा है क्योंकि मार्किट में रेट चढ़ने में इन्हों ने रुकावट डाली है। इस लिए गवर्नमैंट को चाहिए कि हर जगह पर एक दो कंज़्यूमर स्टोर खोले ताकि मार्किट में रेटस बढ़ने न पाएं। मैं समझता हूं कि अगर यह स्टोर एफीशेंटली काम करें तो इन से काफी फायदा हो सकता है और अगर इस तरह किया जाए

जिस तरह कि करनाल में वहां के गवर्नमैंट कोआप्रेटिव स्टोर में हो रहा है कि दिल्ली में जब माल लेने जाते हैं तो वहां से जो चीज 50 रुपए फी मन के हिसाब से खरीद की जाती है तो उस का बिल 53 या 54 रुपए मन के हिसाब से बनवाया जाता है। इस लिए मैं सरकार से रिक्वेस्ट करूंगा कि वह इस तरफ ध्यान दें और पड़ताल करा कर देख लें अगर यह चीज़ साबत न हो सके तो मैं इस के लिए सज़ा भुगतने के लिए तैयार हूं। इस तरह से वहां जो एम्बैज़लमेंट होती है इस से वह स्टोर एक तो बदनाम होंगे और दूसरा उन से वह फायदा नहीं हो सकेगा जो यह सरकार चाहती है। अगर यह ठीक तरीके से चलते रहें तो इन से फायदा हो सकता है। इसी तरह से कई कोआप्रेटिव सोसाइटियां हैं जिन के ज़िम्मे यह काम है कि वह प्रापर रेटस पर लोगों में कई चीजें तक्सीम करें। लेकिन वहां भी हेरा फेरी की जाती है। मैंने पीछे एक चिटठी लिखी थी जिस में मैं ने यह कहा कि करनाल में जो फलां सोसाइटी है उस के गोदाम की अगर फिज़ीकल चेकिंग की जाए तो वहां बहुत सी बेज़ाबतगियां पाई जाएंगी। तो जब वहां फिजीकल चेकिंग हुई तो आप को यह सुन कर हैरानी होगी कि जहां पर वहा 1600 बोरियां खाद की चाहिएं थीं वहां पर 1300 बोरियां नमक की बरामद हुई और खाद की बोरियां गवर्नमैंट को नहीं मिलीं। अगर इन सोसाइटीज़ पर इस तरह से कन्ट्रोल हुआ तो इन से यह महंगाई का मसला हल नहीं हो सकता और न ही इन के द्वारा गरीबों को रिलीफ दिया जा सकता है। अब मैं बताता हूं कि गरीबों को रिलीफ देने के लिए हमें क्या करना चाहिए। अगर तो सरकार अपने मुलाज़मों की तन्खाहें बढ़ाती है तो इस से कुछ लोगों को तो कुछ रिलीफ मिल जाएगा लेकिन हमें इस मामले में रैशनल व्यू लेना चाहिए। हमें यह देखना होगा कि किस तरह से हम गरीब मज़दूरों को या प्राइवेट सर्विस में जो हैं उन को रिलीफ दिया जा सकता है। इस के लिए मैं एक सुझाव देता हूं कि उन लोगों को सबसिडाईज़ड रेटस पर सस्ते रेटस पर चीजें देने के लिए इन्तज़ाम किया जाए। इस के लिए हमें थोड़ी इन्कम की कोई हद मुकर्रर करनी होगी। मेरे ख्याल में 200 या 300 तक आमदनी की हद मुकर्रर करनी चाहिए और इनकम के लिहाज़ से उन्हें सबसिडी देनी चाहिए जैसे कि ज़मीन के मामले में सरकार ने मामले की शरह मुकर्रर की हुई है यानी इतनी ज़मीन हो तो इतना मामला और उस से ज्यादा हो तो उस पर सरचार्ज लिया जाता है और ज्यों ज्यों ज़मीन बढ़ती जाती है त्यों त्यों टेक्स भी बढ़ता जाता है। इसी तरह यहां करें। ज्यों-ज्यों आमदनी कम होती जाए त्यों त्यों सबसिडी की मिकदार बढ़ती जाए। इस तरह से गवर्नमैंट को सबसिडी देने के लिए काफी खर्च करना पड़ेगा। अब सवाल यह पैदा होता है कि गवर्नमैंट यह तमाम रुपया कहां से लाए ? इस के लिए इसे अपने काम के करने के तरीकों को बदलना होगा। मिसाल के तौर पर मैं अर्ज़ करता हूं कि भिवानी मिल जो है वहां पर टैक्स बचाने के लिए वहां की मेनेजमेंट ने मुनाफे की जगह पर घाटा दिखा दिया था और उस की हिसाब किताब की जो बुक्स थीं वह पकड़ी गई। लेकिन गवर्नमैंट ने बजाए टेक्स की चोरी करने वाले को पकड़ने के श्री राम कुमार विधात को पकड़ लिया जिस ने कि वह किताबें पकड़वाई थीं। यह कितनी हैरानी की बात है कि जिस ने चोरी की यानी जो उस मिल के मालिक थे उन्हें तो पकड़ा नहीं गया लेकिन उस चोरी को पकड़वाने वाले को गिरफ्तार कर लिया गया है।

[कामरेड राम प्यारा]

इस के अलावा मैं एक और तरीका स्जेस्ट करता हूं। हम कापर और जिंक के कोटे देते हैं और इन के एक टन के कोटे से कोई तीन हज़ार रुपया का फायदा होता है और कई आदमियों को बीस बीस या तीस तीस टन कोटे में ज़िंक और कापर देते हैं। इस के लिए मैं सुझाव देता हूं कि बजाए इस के कि हम एक आदमी को 25 या 30 टन कोटा दें वही कोटा हम एक एक टन के हिसाब में क्यों न 30 आदमियों में बांट दें। इस तरह करने से 30 आदमियों की रोज़ी का सवाल हल हो जाएगा। और फिर वह गवर्नमैंट से सबसिडी नहीं मांगेगा। इसी तरह से गवर्नमैंट के पास और कई प्राफिटीयरिंग के काम हैं जैसे ठेके हैं भट्ठे हैं और कई इण्डस्टरियां हैं कई दफा सरकार की तरफ से सबसिडीज़ दी जाती हैं। अगर थोड़ी से एहतियात से काम लिया जाए तो उनको स्परैड किया जा सकता है ताकि ज़्यादा से ज़्यादा लोगों को रोज़गार मिल सके। इस तरह से कम लोगों को सरकारी रिलीफ की ज़रूरत होगी। मेरे पास टाइम कम होने की वजह से मैं अब आखरी बात ही कहूंगा।

ब्लैक मनी जो है वह कुछ तो कुरप्ट आफिश्यलज़ के पास है, कुछ स्मगलर्ज के पास है और कुछ ब्लैक मार्किटीर्ज के पास है या बिग बिज़नैस मैगनेटस के पास है। यह लोग जब बाजार में जाते हैं तो उन को भाव पूछने की ज़रूरत नहीं होती, दुकानदार भी जानता है कि वह उन से 10 रु० की जाए 15 रु० हासिल कर सकता है और वह लोग एक सैकन्ड में मूंह मांगी कीमत निकाल कर दे देते हैं मगर उस के बाद दुकानदार यही सोचता है कि दूसरे लोग भी उस से उसी भाव पर सामान ले जाएंगे। इस तरह से भाव बढ़ते चले जाते हैं। इन लोगों के ऊपर और उन लोगों पर जो कि टैक्स का इवेज़न करते हैं अगर सरकार करड़ा हाथ रखे तो सबसिडीज़ देने के लिये रुपया निकाला जा सकता है। इन लफ्ज़ों के साथ मैं आप का शुक्रिया अदा करता हूं और उम्मीद करता हूं कि फिनांस मिनिस्टर साहिब इन सुझावों पर अमल करेंगे और इस काम में अगर मेरी सर्विसिज़ की जरूरत होगी तो माई सर्विसिज़ आर ऐट हिज़ डिसपोज़ल इन दी इन्टरैस्ट आफ दी स्टेट।

---

## Member determined by the Assembly to occupy the chair

**उपाध्यक्षा** : इस वक्त चूंकि पैनल आफ चेयरमैन का कोई भी मैम्बर सदन में नहीं है इस लिये आप की इजाज़त से मैं सरदार अजमेर सिंह जी को चेयर सम्भालने के लिये काल अपान करती हूं। (At the moment there being no member of the Panel of Chairman present in the House I call upon Sardar Ajmer Singh to take the Chair with the permission of the House.

[*Sardar Ajmer Singh occupied the chair*]

(इस समय बहुत से सदस्य सभापति की आज्ञा प्राप्त करने के लिये उत्सुक थे और चाहते थे कि उन को बोलने का समय दिया जाए। चूंकि पंडित मोहन लाल जी को उपाध्यक्षा ने बोलने के लिये कह दिया था इस लिये वह बोलने के लिये खड़े हुए मगर चूंकि दूसरे सदस्यों की ओर से विघ्न डाला जा रहा था, वह बोल न सके।)

# RESOLUTION RE INCREASE IN THE SALARIES/ ALLOWANCES OF CLASS III AND IV GOVERNMENT EMPLOYEES (RESUMPTION OF DISCUSSION)

**पंडित मोहन लाल दत्त** : चूंकि इस समय और बहुत से सदस्य बोलने के लिये उत्सुक हैं मैं अपना बोलने का हक इस वक्त छोड़ता हूं। आप किसी और सदस्य को समय दे दें।

**श्री सभापति** : चूंकि श्रीमती चन्द्रावती काफी देर से समय हासिल करने की कोशिश कर रही हैं इस लिये आई काल अपौन हर टू स्पीक।) (Since Shrimati Chandra-Wati is trying to get time to speak, therefore, I call upon her to speak.)

**श्रीमती चन्द्रावती** (दादरी): चेयरमैन साहिब, यह जो प्रस्ताव है कि क्लास III और IV के सरकारी कर्मचारियों को तनखाहें बढ़नी चाहिएं, इस बारे में दो राए नहीं हो सकतीं कि तनखाहें बढ़नी ही चाहिए और मैं समझती हूं कि सरकार ने गरीब आदमी पर से कुछ भार कम करने के लिये जो काम किया है मसलन स्टैम्प ड्यूटी कम की है, चंडीगढ़ अलाउंस बहाल कर दिया है, यह अच्छे कदम हैं मगर इस के बावजूद हमें कुछ और पहलुओं पर भी विचार करना पड़ेगा। इस लिये आप के सामने मैं कुछ विचार प्रकट करना चाहती हूं। कुछ बातें तो श्री राम प्यारा ने आप के सामने रखी हैं, मैं उनको दोहराना नहीं चाहती हूं।

पंजाब को पर कैपिटा इनकम सारे हिन्दोस्तान में सब से ज्यादा बताई जाती है लेकिन अगर यहां के मुजारों, छोटे किसानों, छोटे मोटे मजदूरों जैसे कि सब्जी बेचने वालों या जो दूसरे हाकर हैं या हरिजन हैं जिन का कि कोई विशेष धंधा नहीं है और जो सदा किसी न किसी धंधे की तलाश में रहते हैं अगर हम ऐसे लोगों की पर कैपिटा इनकम देखने की कोशिश करें तो मेरे विचार में यह चार आने पर हैड से ज्यादा नहीं होगी और यह उस वक्त जबकि देश में पैसे ज्यादा और चीजें कम हैं। हम यह चाहते हैं कि सरकार जिन गवर्नमेंट सर्वेंटस की तनखाह कम है उसे बढ़ाए मगर साथ ही साथ जिन सरकारी कर्मचारियों की तनखाहें बहुत बड़ी हैं उनको कम भी करे। कम से कम और अधिक से अधिक तनखाहों में एक और चार को रेशियो होनी चाहिए यानी अगर कम से कम तनखाह एक सौ रुपया हो तो ज्यादा से ज्यादा तनखाह चार सौ रुपया होनी चाहिए। यह नहीं कि इतनी डिसपैरिटी हो कि एक को आप 50 या 60 रुपए मासिक दें और दूसरे को तीन हज़ार या पांच हज़ार रुपया मासिक। आज हिन्दुस्तान में खेती पर इतना ज्यादा बोझ है, ज़मीन पर यानी यहां पर इतने अधिक लोग ज़मीन के आसरे जीते हैं तो पता चलता है कि किसी भी डिवैल्पड देश में इतने लोग ज़मीन के आसरे नहीं पलते। देशों के आर्थिक ढांचे को देखने से यह पता चलता कि जितना डिवैल्पड देश होगा उतना ही उस की ज़मीन पर कम प्रैशर होगा और जितना बेकवर्ड देश होगा उतना ही ज्यादा प्रैशर उस की ज़मीन पर होगा। आप देखें कि जो ऐडवांस्ड कन्ट्रीज़ हैं वह इन्डस्ट्रीयलाइज़ेशन की तरफ जा रहे हैं। यह आवश्यक है कि अगर हम चाहते कि यहां के लोगों का स्टैंडर्ड ऊंचा हो तो हमें दूसरे धंधों की तरफ जाना होगा और सरकार गांव के लोगों को दूसरे धंधे तभी दे सकती है अगर वहां पर बिजली पहुंचे, छोटी इन्डस्ट्री फैलें। मैं समझती हूं कि सरकारी मुलाज़म आज कल ज़रूरत से ज्यादा हैं, इन में कमी करनी चाहिए। मैं समझती हूं कि इस बात की इस वक्त रैफ्रैंस नहीं है मगर मैं यह कहे बगैर नहीं रह सकती कि कहीं सैक्रेटरी है, कहीं

[श्रीमती चन्द्रा वर्मा]

असिसटैंट सैक्रेटरी है, कहीं डिप्टी सैक्रेटरी है। हर एक के पास से कागज़ हो कर जाते हैं जिस से डिले होती है। मैं समझती हूं कि सैक्रेटरी और स्टैनो ही उतना काम कर सकते हैं। तीन तीन और चार चार अफसरों से जब फाइल निकलती है तो जहां काम देर से होता है वहां ऐडमिनिस्ट्रेशन पर सरकार का खर्च भी बहुत ज्यादा होता है, इस में कमी की जानी चाहिए।

एक और बात मैं आप के नोटिस में लाना चाहती हूं। वह यह है कि जितना खर्च हमारी प्लैनज़ की ऐलोकेशन में से बिल्डिंग्ज़ बनाने पर होता है उतना और कहीं नहीं होता। मेरे पास इस समय फिगर्ज़ तो नहीं हैं मगर जितने भी देश ऐसे हैं जो आगे बढ़ना चाहते हैं उन में बिल्डिंग्ज़ पर इतना ज्यादा खर्च नहीं होता। हमारी तीसरी योजना का आधे से ज्यादा खर्च का हिस्सा बिल्डिंग्ज़ पर हुआ है। इस को एवायड किया जा सकता है और इस रुपए से ऐसे काम शुरू किए जाने चाहिएं जिन से लोगों को धंधा मिले हमारी नेशनल इनकम बढ़े। ऐसा करने से ही गरीबों को छोटे मुलाज़मों को ज्यादा तनखाह मिल सकती है, उन की इनकम बढ़ सकती है। यह नेशनल इनकम को बढ़ा कर, ज्यादा चीजें पैदा करके ही किया जा सकता है। मैं इस बात को मानती हूं कि हमारे देश में इस समय हर चीज़ की कीमत ज्यादा है। दुकानदार मनमानी कीमत लगाता है, ज्यादा पैसे लेता है। आज आप दुकान पर जाएं तो और भाव है और कल को अगर जाएंगे तो और भाव होगा। इस तरह हर रोज़

12.00 Noon और कीमतें बढ़ती जा रही हैं। यह ठीक है कि व्यापारी वर्ग में कुछ ऐसे भी हैं जो अपने स्वार्थ को देखते हैं। लेकिन इस मामला में हिन्दुस्तान ऐक्सैप्शन नहीं है हर देश में ऐसा है। अगर ऐसे लोगों को चैक नहीं किया जायेगा तो आदमी की कठिनाईयों का अन्त नही होगा। आज गरीब लोग इस महंगाई के नीचे बुरी तरह पिस रहे हैं। मुझे याद है कि यहां एक चपड़ासी है जो रिकशा चलाता है और मैं उसकी रिकशा में बैठी हूं। उसने बताया कि उसका गुज़ारा नहीं होता इस लिये खाली वक्त में रिकशा चलाता हूं। रिकशा खुद खरीदने की हिम्मत नहीं इसलिये किसी रिकशा मालिक से किराये पर ली है। इसी तरह बाकी गरीब लोगों का हाल है जो बड़ी मुश्किल से वक्त काट रहे हैं। मैं ने यहां कुछ लोगों को कहते सुना कि कम से कम सौ रुपए तन्खाह होनी चाहये। मैं उन से पूछती हूं कि खुद उनको अगर 100 रुपए में रहना पड़े तो क्या वह रह सकते हैं? रहने के लिये मकान भी चाहिए अपने और बाल बच्चे के लिए कपड़ा भी चाहिए रोटी चाहिये और बीमारी में दवा-दारू चाहिये बच्चों की तालीम के लिये भी पैसा चाहिये। यह तो ज़रूरियाते ज़िंदगी हैं। क्या यह सौ रुपये में सब कुछ हो सकता है खास तौर पर आज के ज़माने में? आज लोग तंगी की हालत में हैं और हमें बस गाड़ी में जब हम जाते हैं तो यही बातें बताते हैं और हमें बोलने नही देते कि यही कुछ इस राज में मिलेगा कि अमीर और अमीर होते जा रहे हैं और गरीब ज्यादा गरीब होते जा रहे हैं। इन गरीबों की तन्खाह बढ़ाने से ही बात नहीं बनेगी इन को और सहूलतें भी देनी चाहिए। फिर कहते हैं कि सब को बराबर अवसर मिले हुए हैं। यह कैसे बराबर अवसर हुए कि अमीरों के बच्चे तो सनावर और दूसरे पब्लिक स्कूलों में पढ़ते हैं जिन पर एक एक बच्चे पर 3/4 सौ रुपया महावार खर्च होता है लेकिन गरीबों के बच्चे ऐसे स्कूलों में पढ़ते हैं

जिन की छतें गिरने वाली हैं और मास्टरों को डिक्टेशन तक लिखनी नहीं आती । मैं ने नहीं देखा कि किसी अमीर आदमी का लड़का बेकार हो चाहे वह कितना निकम्मा और नालायक हो लेकिन जो गरीबों के बच्चे हैं वह पचास साठ रुपये की नौकरी के लिए भी मक्खियों की तरह भागते हैं लेकिन उन्हें नौकरी नहीं मिलती हालांकि वह पढ़ने लिखनें में अच्छे होते हैं। इस से आप अन्दाज़ा लगा सकते हैं कि कितनी बुरी हालत है । फिर जो शिक्षा भी आज दी जा रही है वह ऐसी है जो किसी को रोटी कमाने के योग्य नहीं बनाती । यह तो कल्र्क ही कल्र्क पैदा करने वाली है । यह कल्र्क भी जो यह शिक्षा पैदा करती है पूरी तरह शिक्षित नहीं होते हैं । इस शिक्षा का भी स्टैन्डर्ड लो होता है । (घंटी) तो अन्त में यह कह कर और आपका धन्यवाद करके बैठ जाता हूं कि सरकार को फौरी तौर पर इन बातों को तरफ ध्यान देना चाहिये ।

**ਸਰਦਾਰ ਅਜਾਇਬ ਸਿੰਘ ਸੰਧੂ** (ਮੁਰਿੰਡਾ) : ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਮਤਾ ਜੋ ਤਰਸਿਕਾ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਹਾਊਸ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ -ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਕਲਾਸ ਥ੍ਰੀ ਤੇ ਫੋਰ ਦੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾਂ ਦੀ ਤਨਖਾਹ ਤੇ ਭੱਤੇ ਵਿਚ ਅਜ ਦੀ ਮਹਿੰਗਾਈ ਨੂੰ ਮੁੱਖ ਰਖਦੇ ਹੋਏ 25 ਫੀ ਸਦੀ ਤਕ ਫੌਰਨ ਵਾਧਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । ਇਸ ਮਤੇ ਤੇ ਇਸ ਸਾਈਡ ਅਤੇ ਦੂਜੀ ਸਾਈਡ ਵਲੋਂ ਜਿਤਨੇ ਵੀ ਦੋਸਤ ਬੋਲੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਭ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਜ਼ਾਇਜ਼ ਮੰਗ ਹੈ । ਮੈਂ ਵੀ ਇਸ ਮਤੇ ਦੀ ਤਾਈਦ ਕਰਨ ਲਈ ਖੜਾ ਹੋਇਆ ਹਾਂ । ਇਸਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਇਹ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਕਿ ਇਹ ਬਹੁਤ ਬੜਾ ਮਾਮਲਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਜ ਮਹਿੰਗਾਈ ਇਤਨੀ ਵਧ ਗਈ ਹੈ ਕਿ ਆਮ ਲੋਕਾਂ ਲਈ ਚਾਹੇ ਉਹ ਕਿਸੇ ਵੀ ਖੇਤਰ ਵਿਚ ਹੋਣ ਜੀਣਾ ਦੂਭਰ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ । ਖੈਰ, ਇਹ ਮਤਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਬਾਰੇ ਹੈ ਜੋ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਕਰਮਚਾਰੀ ਹਨ ਅਤੇ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਕੰਮ ਕਾਰ ਨੂੰ ਚਲਾਂਦੇ ਹਨ। ਇਸ ਸਰਕਾਰੀ ਪਾਰਟੀ ਵਲੋਂ ਕਈ ਪਲੈਟਫਾਰਮਾਂ ਤੇ ਇਹ ਐਲਾਨ ਕੀਤਾਂ ਜਾ ਚੁਕਾ ਹੈ ਅਤੇ ਮਤਾ ਵੀ ਪਾਸ ਕੀਤਾ ਜਾ ਚੁਕਾ ਹੈ ਕਿ ਇਥੇ ਦੇਸ਼ ਵਿਚ ਸੋਸ਼ਲਿਜ਼ਮ ਲਿਆਣਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਜੋ ਫਰਕ ਛੋਟੇ ਤੇ ਵਡੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਦੀ ਆਮਦਨੀ ਵਿਚ ਹੈ ਅਤੇ ਅਮੀਰ ਗਰੀਬ ਦੇ ਵਿਚ ਹੈ ਇਸ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨਾ ਹੈ । ਇਹ ਫਰਕ ਤਾਂ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਕਦੋਂ ਖਤਮ ਹੋਣਾ ਹੈ ਪਰ ਅਜ ਦੇ ਹਾਲਾਤ ਤਾਂ ਇਹ ਹਨ ਕਿ ਗਰੀਬ ਲਈ ਆਪਣਾ ਤੇ ਆਪਣੇ ਬਾਲ ਬਚਿਆਂ ਦਾ ਪੇਟ ਭਰਨਾ ਮੁਸ਼ਕਲ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਸਿਰ ਤੇ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਚਲਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਸਾਰਾ ਸਰਕਾਰੀ ਕੰਮਕਾਰ ਚਲਦਾ ਹੈ ਜੇਕਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਢਿਡ ਭਰ ਕੇ ਰੋਟੀ ਵੀ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਹ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੰਮ ਕਰ ਸਕਣਗੇ । ਮੈਂ ਤਰਸਿੱਕਾ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਵਧਾਈ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸ ਵਕਤ ਜਦੋਂ ਕਿ ਕਮਰ ਤੋੜ ਮਹਿੰਗਾਈ ਹੈ ਅਤੇ ਗਰੀਬ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਪਿਸ ਰਹੇ ਹਨ ਇਹ ਮਤਾ ਲਿਆ ਕੇ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਧਿਆਨ ਇਸ ਪਾਸੇ ਦਲਾਇਆ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਵਧਾਈ ਦੇਵਾਂਗਾ ਜੇਕਰ ਉਹ ਇਸ ਮਾਮਲੇ ਬਾਰੇ ਕੁਝ ਕਰੇਗੀ । ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ, ਪਿਛਲੇ ਦਿਨਾਂ ਵਿਚ ਸੁਬਾਰਡੀਨੇਟ ਸਰਵਿਸਜ਼ ਫੈਡਰੇਸ਼ਨ ਦਾ ਇਕ ਡੈਪੂਟੇਸ਼ਨ ਵੀ ਮੁੱਖ ਮੰਤਰੀ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਤੇ ਦੂਜੇ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਨੂੰ ਮਿਲਿਆ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮੈਮੋਰੈਂਡਮ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਜਿਸ ਰਾਹੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਮੰਗ ਕੀਤੀ ਕਿ ਇਸ ਮਹਿੰਗਾਈ ਦੇ ਸਮੇਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਸਹਾਇਤਾ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਮੰਗ ਤਰਸਿੱਕਾ ਸਾਹਿਬ ਜਾਂ ਅਸੀਂ ਹੀ ਨਹੀਂ ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ ਬਲਕਿ ਕਲਾਸ ਥ੍ਰੀ ਤੇ ਫੋਰ ਦੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਮੰਗ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਤਨਖਾਹ ਤੇ ਭੱਤੇ ਵਿਚ ਘਟੋ ਘਟ

[ਸਰਦਾਰ ਅਜਾਇਬ ਸਿੰਘ ਸੰਧੂ]

25 ਫੀਸਦੀ ਦਾ ਵਾਧਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਹ ਬੇਨਤੀ ਵੀ ਕੀਤੀ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਦੇ ਗਰੇਡ ਬੜੀ ਦੇਰ ਦੇ ਫਿਕਸ ਹੋਏ ਹੋਏ ਹਨ ਜਦੋਂ ਕਿ ਜ਼ਮਾਨਾਂ ਬੜਾ ਸਸਤਾ ਸੀ ਅਤੇ ਕਣਕ 8 ਰੁਪਏ ਮਣ ਤੇ ਘੀ ਇਕ ਰੁਪਏ ਦਾ ਇਕ ਸੇਰ ਮਿਲਦਾ ਸੀ ਪਰ ਹੁਣ ਮਹਿੰਗਾਈ ਅਗੇ ਨਾਲੋਂ 5 ਗੁਣਾ ਹੋ ਗਈ,ਹੈ ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਉਹੋ ਹੀ ਹਨ ਜੋ ਉਸ ਵਕਤ ਮੁਕੱਰਰ ਹੋਈਆਂ ਸਨ ਇਸ ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਬੇਨਤੀ ਕੀਤੀ ਹੈ ਕਿ ਅਜ ਦੇ ਕੌਸਟ ਆਫ ਲਿਵਿੰਗ ਨੂੰ ਵੇਖਦੇ ਹੋਏ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵਧਾਈਆਂ ਜਾਣ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਬੜੀ ਜ਼ਾਇਜ਼ ਮੰਗ ਹੈ ਜੋ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਮੰਨ ਲੈਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਉਨਾਂ ਦੀ ਇਹ ਮੰਗ ਵੀ ਮਨ ਲੈਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਤੇ ਭੱਤੇ ਸੰਬੰਧੀ ਨਿਰਨਾ ਅਜ ਦੀ ਮਹਿੰਗਾਈ ਨੂੰ ਵੇਖਦੇ ਹੋਏ ਕਰਨ ਲਈ ਪੇ ਕਮੀਸ਼ਨ ਮੁਕੱਰਰ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਜੋ ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਨਿਰਨਾ ਕਰੇ ਕਿ ਅਜ ਦੇ ਹਾਲਾਤ ਮੁਤਾਬਿਕ ਕਲਾਸ ਥ੍ਰੀ ਤੇ ਫੋਰ ਦੇ ਕਰਮਚਾਰੀਆਂ ਨੂੰ ਕਿਤਨੀ ਤਨਖਾਹ ਤੇ ਭਤਾ ਮਿਲਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਹ ਬੜੀ ਜਾਇਜ਼ ਗਲ ਹੈ ਅਤੇ ਜਦੋਂ ਤਕ ਪੇ ਕਮੀਸ਼ਨ ਨਹੀਂ ਮੁਕੱਰਰ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਜਾਂ ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਸਹੀ ਨਿਰਨਾ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕੇਗਾ । ਪਿਛਲੇ ਦਿਨ ਇਸ ਬਾਰੇ ਫਿਨਾਂਸ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਜੇ ਪੇ ਕਮੀਸ਼ਨ ਬੈਠ ਗਿਆ ਤਾਂ ਬਹੁਤ ਸਮਾਂ ਲਗ ਜਾਵੇਗਾ ਅਤੇ ਇਹ ਮਾਮਲੇ ਨੂੰ ਖੱਟੇ ਵਿਚ ਪਾਣ ਵਾਲੀ ਗਲ ਹੋਵੇਗੀ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਸਰਕਾਰ ਕਿਸੇ ਗਲ ਨੂੰ ਕਰਨਾ ਚਾਹੇ ਤਾਂ ਉਹ ਛੇਤੀ ਵੀ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਸਰਕਾਰ ਪੇ ਕਮੀਸ਼ਨ ਨੂੰ ਕਹਿ ਸਕਦੀ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਨਿਰਨਾ ਦਿਨ ਰਾਤ ਕਰਕੇ ਦੋ ਚਾਰ ਮਹੀਨਿਆਂ ਵਿਚ ਕਰਕੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਰਿਪੋਰਟ ਪੇਸ਼ ਕਰੇ । ਇਹ ਜੋ 25 ਫੀਸਦੀ ਦੀ ਉਹ ਮੰਗ ਕਰਦੇ ਹਨ ਇਹ ਤਾਂ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਬਹੁਤ ਥੋੜਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਤਾਂ ਇੰਟੈਰਿਮ ਰੀਲੀਫ ਹੀ ਹੋਵੇਗਾ ਅਤੇ ਇਸ ਨਾਲ ਉਨਾਂ ਦੀ ਕੋਈ ਬਹੁਤ ਮਦਦ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗੀ। ਇਸ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮਰਕਜ਼ੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਕ ਏਜੈਂਸੀ ਬਣਾਈ ਹਈ ਹੈ ਜੋ ਹਰ ਵਕਤ ਵੇਖਦੀ ਹੈ ਕਿ ਕੌਸਟ ਆਫ ਲਿਵਿੰਗ ਕਿਤਨਾ ਵਧਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਉਸਦੇ ਨਾਲ ਜੋੜ ਕਰਕੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾਂ ਨੂੰ ਭਤਾ ਦਿੰਦੀ ਹੈ। ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਵੀ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਕ ਏਜੈਂਸੀ ਮੁਕਰਰ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਜੋ ਕੌਸਟ ਆਫ ਲਿਵਿੰਗ ਨਾਲ ਮਹਿੰਗਾਈ ਭਤੇ ਦਾ ਜੋੜ ਕਰਕੇ ਨਿਰਨਾ ਦੇਵੇ ਕਿ ਕਰਮਚਾਰੀਆਂ ਨੂੰ ਕਿਤਨਾ ਭਤਾ ਮਿਲਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਫਿਰ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਤਾਂ ਮਸਲਾ ਹੀ ਬਹੁਤ ਵਡਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਨੂੰ ਹਲ ਕਰਨ ਲਈ ਸਾਡੇ ਕੋਲ ਪੈਸੇ ਨਹੀਂ ਹਨ। ਇਸ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਐਡਮਨਿਸ-ਟਰੇਸ਼ਨ ਇਸ ਵਕਤ ਬੜਾ ਟਾਪ ਹੈਵੀ ਹੈ ਅਤੇ ਫਜ਼ੂਲ ਦੀਆਂ ਵਡੀਆਂ ਵਡੀਆਂ ਪੋਸਟਾਂ ਕਰੀਏਟ ਕੀਤੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ। ਸੈਕਟਰੀਏਟ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਫਜ਼ੂਲ ਪੋਸਟਾਂ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਖਤਮ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਸੈਕਟਰੀਏਟ ਵਿਚ ਕਈ ਕਮਿਸ਼ਨ ਬਿਠਾਏ ਹੋਏ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਹੈ ਅਤੇ ਕਈ ਕਈ ਦਿਨਾਂ ਬਾਅਦ ਉਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸ ਦੋ ਚਾਰ ਫਾਈਲਾਂ ਆਉਂਦੀਆਂ ਹਨ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਵਿਚ ਐਡੀਸ਼ਨਲ ਡਿਪਟੀ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਮੁਕਰਰ ਕੀਤੇ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਕੋਈ ਲੋੜ ਨਹੀਂ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਸੈਕਟਰੀਜ਼, ਐਡੀਸ਼ਨਲ ਸੈਕਟਰੀਜ਼, ਜੁਆਇੰਟ ਸੈਕਟਰੀਜ਼, ਡਾਇਰਿਕਟਰਜ਼ ਤੇ ਐਡੀਸ਼ਨਲ ਡਾਇਰੈਕਟਰਜ਼ ਦੀਆਂ ਪੋਸਟਾਂ ਕਾਇਮ ਕੀਤੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਬੜੀ ਆਸਾਨੀ ਨਾਲ ਖਤਮ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਨ ਨਾਲ ਦੋ ਫਾਇਦੇ ਹੋਣਗੇ। ਇਕ ਤਾਂ ਕਾਫੀ ਪੈਸਿਆਂ ਦੀ ਬਚਤ ਹੋਵੇਗੀ ਅਤੇ ਦੂਜੇ ਰੈਡ ਟੈਪਇਜ਼ਮ ਖਤਮ ਹੋਵੇਗਾ। ਇਸ ਬਚੇ ਹਏ ਪੈਸੇ ਨੂੰ ਗਰੀਬ ਕਲਾਸ ਥ੍ਰੀ ਤੇ

ਫੋਰ ਦੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾਂ ਨੂੰ ਰੀਲੀਫ ਦੇਣ ਲਈ ਵਰਤਿਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਜੇ ਤੁਸੀਂ ਨੇਕ ਨੀਅਤੀ ਨਾਲ ਕੰਮ ਕਰੋ ਅਤੇ ਦਿਲ ਵਿਚ ਇਹ ਖਿਆਲ ਰਖਦੇ ਹੋਏ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਹੂਲਤਾਂ ਦੇਣੀਆਂ ਹਨ ਤਾਂ ਸਭ ਕੁਝ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਅਖੀਂ ਕਈ ਦਫਤਰਾਂ ਦੇ ਚਪੜਾਸੀਆਂ ਨੂੰ ਅਖਬਾਰਾਂ ਵੰਡਦੇ ਵੇਖਿਆ ਹੈ। ਸੈਕਰੀਟਰੀਏਟ ਸਾਹਮਣੇ ਇਹ ਲੋਕ ਫਰਮਾਂ ਦੇ ਪੋਸਟਰਜ਼ ਵੰਡਦੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਦਾ ਜਦੋਂ ਕਾਰਨ ਪੁਛਿਆ ਤਾਂ ਉਹ ਕਹਿਣ ਲੱਗੇ ਕਿ ਸਰਦਾਰ ਜੀ ਕੀ ਕਰੀਏ ਜੋ ਤਨਖਾਹ ਮਿਲਦੀ ਹੈ ਉਸ ਨਾਲ ਸਾਡਾ ਆਪਣਾ ਤੇ ਬਾਲ ਬਚਿਆਂ ਦਾ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਵੀ ਨਹੀਂ ਚਲਦਾ ਆਖਿਰ ਅਸੀਂ ਆਪਣੇ ਬਾਲ ਬਚੇ ਵੀ ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਪਾਲਣੇ ਹਨ। ਇਹ ਰੈਜੋਲਿਊਸ਼ਨ ਇਸ ਕਰਕੇ ਰਦ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਕਿਉਂਕਿ ਇਹ ਸ੍ਰੀ ਮਖਣ ਸਿੰਘ ਤਰਸਿੱਕਾ ਵਲੋਂ ਆਇਆ ਹੈ ਜਾਂ ਆਪੋਜੀਸ਼ਨ ਵੱਲੋਂ ਆਇਆ ਹੈ। ਕਲਾਸ 3 ਅਤੇ 4 ਦੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵਿਚ ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ 25 ਪਰਸੈਂਟ ਦਾ ਵਾਧਾ ਕਰਕੇ ਨੈਸ਼ਨਲ ਸਪਿਰਿਟ ਦਾ ਸਬੂਤ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ।

ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਮੈਂ ਇਕ ਹੋਰ ਗੱਲ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਉਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਦੀਆਂ ਯੂਨੀਅਨਜ਼ ਨੂੰ ਇੰਡੀਪੈਂਡਟਲੀ ਕੰਮ ਕਰਨ ਦੀ ਖੁਲ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਪਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਯੂਨੀਅਨਜ਼ ਨੂੰ ਖਰਾਬ ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ ਕਈ ਐਸੀਆਂ ਏਜੰਸੀਆਂ ਕਾਇਮ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ਜਿਹੜੀਆਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਰਾਪਰਲੀ ਫੰਕਸ਼ਨ ਕਰਨ ਨਹੀਂ ਦੇਂਦੀਆਂ। ਪੰਜਾਬ ਰੋਡਵੇਜ਼ ਦੀ ਮਿਸਾਲ ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਹੈ, ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੇ ਹਾਲਾਤ ਏਥੇ ਦੇ ਆਫੀਸ਼ੀਅਲਜ਼ ਨੇ ਕੀਤੇ ਹੋਏ ਹਨ ਕਿ ਹਜ਼ਾਰਾਂ ਦੀ ਤਾਦਾਦ ਵਿੱਚ ਏਥੇ ਕੰਮ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਵਰਕਰਜ਼ ਆਪਣੇ ਜਾਇਜ਼ ਗਰੀਵੈਂਸਿਜ਼ ਰਖਣ ਵਾਸਤੇ ਕੋਈ ਮੀਟਿੰਗ ਵੀ ਹੋਲਡ ਔਨ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ। ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾਂ ਦੇ ਰਾਈਟਸ ਹਨ ਆਪਣੇ ਗਰੀਵੈਂਸਿਜ਼ ਲਈ ਇਕਠੇ ਹੋਕੇ ਮੁਤਾਲਬਾ ਕਰਨ ਦੇ ਅਤੇ ਇਹ ਕਿਵੇਂ ਵੀ ਖਤਮ ਨਹੀਂ ਹੋਣੇ ਚਾਹੀਦੇ। ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਅੰਬਾਲਾ ਰੋਡਵੇਜ਼ ਦੇ ਵਰਕਰਜ਼ ਦੀ ਮੀਟਿੰਗ 29 ਤਾਰੀਖ ਨੂੰ ਹੋਈ ਹੈ। ਅਫਸਰਾਂ ਨੇ ਇਸਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮੀਟਿੰਗ ਨੂੰ ਨਾ ਕਰਨ ਬਾਰੇ ਕਈ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਦਬਾਉ ਦਿਤੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਇਹ ਗੱਲ ਇਥੇ ਕਹਿਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਕੰਪੀਟੈਂਟ ਅਤੇ ਈਮਾਨਦਾਰ ਵਰਕਰ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਅਗੇ ਹੀ ਨਹੀਂ ਆਉਣ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਲੇਬਰ ਦਾ ਜਾਂ ਵਰਕਰ ਦਾ ਆਪਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਝਗੜਾ ਹੋਵੇ ਜਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਟਰਾਂਸਪੋਰਟ ਡਿਪਾਰਟਮੈਂਟ ਤੋਂ ਕੋਈ ਜਾਇਜ਼ ਮੰਗ ਦਾ ਸਵਾਲ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਮਹਿਕਮੇ ਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਗੱਲ ਖੁਲ੍ਹ ਦਿੱਲੀ ਨਾਲ ਸੁਣਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਵਰਕਰਜ਼ ਨੂੰ ਆਪਣੀਆਂ ਮੰਗਾਂ ਮਨਾਉਣ ਵਾਸਤੇ ਆਪਣੀ ਯੂਨੀਅਨ ਰਾਹੀਂ ਮੀਟਿੰਗ ਕਰਨ ਤੇ ਕੋਈ ਮਨਾਹੀ ਨਹੀਂ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਦੇਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮੌਜੂਦਾ ਮਹਿੰਗਾਈ ਨੂੰ ਮੁਖ ਰਖਦੇ ਹੋਏ ਕਲਾਸ 3 ਅਤੇ 4 ਦੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵਿੱਚ ਜਿਹੜਾ ਇਹ ਮਤਾ ਕਾਮਰੇਡ ਮਖਣ ਸਿੰਘ ਜੀ ਤਰਸਿਕਾ ਨੇ ਲਿਆਂਦਾ ਹੈ ਇਹ ਪਾਸ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਸ਼ਬਦਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਇਸ ਮਤੇ ਦੀ ਤਾਈਦ ਕਰਦਾ ਹਾਂ।

**चौधरी रणबीर सिंह** (कलानौर) : जहां तक इस प्रस्ताव का ताल्लुक है इस पर किसी को भी कोई एतराज़ नहीं हो सकता, यह एक बिल्कुल सही रेज़ोल्यूशन है। जहां तक महंगाई का सवाल है इस के लिए हमें देखना होगा कि हम किस हद तक और किस तरह रोकें। देहात में एक आम कहावत है कि चोर को मारने की बजाए हमें चोर की मां को पहले मारना चाहिए। सब से पहले हमें [illegible]

[चौधरी रणबीर सिंह]

जिस की वजह से हमें हर साल महंगाई अलाऊंस बढ़ाना पड़ता है । अगर हम महंगाई को नहीं रोकेंगे तो हमें हर साल महंगाई भत्ते की बढौतरी की मांग पूरी करनी होगी। जब तक हम महंगाई नहीं रोकेंगे तो अलाऊंसिज़ का खर्चा भी बढ़ता ही जायेगा । इस का नतीजा वही होगा जो कभी दूसरी लड़ाई के वक्त जर्मनी में हुआ था । इस से पैसे की कीमतें गिरती जायेंगी और रूपए का प्रसार बढ़ता जायेगा और यह उस वक्त तक रुक नहीं सकता जब तक हम महंगाई नहीं रोकते । वित्त मन्त्री महोदय के पास जितना भी पैसा है उस को सामने रखते हुए नयी खर्च की मांग को मानना है । अगर हम इस सारी बात की छान-बीन करें तो हमें पता लगेगा कि आज कितने भाई ऐसे हैं जिनको महंगाई अलाऊंस की आवश्यकता नहीं है । सभापति महोदय, जून, 1964 से हिंदुस्तान के वित्त मन्त्री ने मुख्य मन्त्रियों की कानफ्रैंस में और भारत के प्रधान मन्त्री श्री लाल बहादुर शास्त्री जी ने अपने ख्यालात ज़ाहिर करते हुए कहा कि उन्हें अपनी एडमिनिस्ट्रेशन के खर्च को कम से कम 25 प्रतिशत घटाने की कोशिश करनी चाहिए ताकि इस बचत से देश की पैदावार बढ़ाई जा सके । महंगाई को हम काफी हद तक रोक सकते हैं अगर हम इस पर हमदरदाना गौर करें, हमें इस खर्चा को घटाने के लिए ज्यादा से ज्यादा ध्यान देना चाहिए। पिछले 17 साल के तजरुबे से पता चलता है कि देश में उपभोक्ता को मौके बेमौके रिलीफ की शकल में काफी रियायतें दी जाती रही हैं कभी सबसिडी की शकल में या कभी किसी और तरीका से मगर जो अंग हमारा देश में पैदावार करने वाला है इस की तरफ कोई ध्यान नहीं दिया गया । देश आजाद होने के बाद आज तक जो बाहर से अनाज मंगवाया है वह कोई एक या दो करोड़ रुपये का नहीं है बल्कि यह तो 2700 करोड़ रुपए तक पहुंच गया है। यह बोझ हमारा बढ़ता जा रहा है । अगर इस खर्चा को पैदावार बढ़ा कर हम किसी तरीका से रोक दें तो हमारी आमदनी बढ़ सकती है और महंगाई रुक सकती है । जब भी किसी मुल्क के अन्दर नया दौर आता है तो उस की तरक्की अनाज की पैदावार की बढ़ौती पर ही निर्भर होती है। अनाज की पैदावार में बढ़ौती सारे सूबों की निसबत हमारे सूबे में सब से पहले शुरु हुई थी । यह आप भी जानते हैं, कि अब हिन्दुस्तान में अनाज की पैदावार की कीमतें जितनी ज्यादा बढ़ गई हैं । इस के लिये हमें मारजनल ज़मीन पर खेती करनी होगी और इस पर खर्चा ज्यादा करना होगा ।

हमारे मुल्क के अन्दर अनाज की पैदावार तकरीबन सारे देशों में सब से पहले शुरू हुई थी । इस लिये यह आप भी जानते हैं कि हिन्दुस्तान में अनाज की पैदावार की कीमत कितनी ज्यादा पड़ती है । हमें इसलिए खेती की पैदावार बढ़ाने के लिए मारजनल ज़मीन पर खेती करनी होगी और उस पर खर्चा ज्यादा करना पड़ेगा । और यह कमी तभी पूरी हो सकती है, अगर हम अपने मुल्क की पैदावार को बढ़ती के लिये ज्यादा से ज्यादा खर्च करें । सरकारी मुलाज़मों को भी हमें माली सहायता देनी चाहिए, इस के साथ ही हमें इस बात को भी भुला नहीं देना चाहिये कि जब तक मुल्क के अन्दर हमारी पैदावार नहीं बढ़ती हमारी महंगाई अलाऊंस देने के लिये जो हमें फंडज़ चाहियें

यह कहां से आयेंगे । इस के लिये हमें रिसोर्सिज देखने होंगे । एक सवाल कल परसों ही यहां आया था कि फर्टीलाइजर फैक्टरी के लिये हम सस्ते रेट पर बिजली देते हैं मगर इस पर भी हमें 1 करोड़ रुपये का सालाना घाटा बर्दाशत करना पड़ता है। पहली सरकार ने भी अपनी तरफ से पूरी कोशिश की कि घाटा न पड़े मैं अब इस सरकार से भी कहूंगा कि कामरेड राम किशन जी अगर इस 1 करोड़ रुपये के घाटे को अगर बचा सकते हो तो जरूर कोशिश करें । मैं कहना चाहता हूं कि ऐसी प्राजैक्ट जो पंजाब को नहीं बल्कि सारे हिन्दुस्तान को ज्यादा अनाज पैदा करके दे सकते हैं, जैसे भाखड़ा नंगल प्राजैक्ट ; उन पर जो हमें ब्याज देना पड़ता है, उस पर हमें रिलीफ दिया जाये ताकि हम अपने बैटरमैन्ट लैवी देने वालों को, जो अनाज पैदा करने वाले हैं, रिलीफ दे सकें ताकि वह ज्यादा पैदावार बढ़ा सकें । (घंटी) ।

**सरदार रणजीत सिंह नैनावालिया** : (महिलकलां) : चेयरमैन साहिब, मैं बहुत थोड़ी देर के लिये बोलना चाहता हूं । आज जो मसला इस हाऊस में चल रहा है, वह सिर्फ हमारी स्टेट का ही मसला नहीं है बल्कि इंटरस्टेट का मसला है । असली बात यह है कि जब तक हमारी आमदनी नहीं बढ़ती तब तक हम तनखाहें भी नहीं बढ़ा सकते । आमदनी बढ़ाने के दो तरीके हैं । एक तो यह कि टैक्सिज़ ज्यादा बढ़ाये जायें और दूसरा यह कि थोड़े से आदमियों के हाथों में जो वैल्थ है, उसको छीन कर नैशनलाईज़ किया जाये । चूंकि हिन्दुस्तान के अन्दर थोड़े से आदमियों के हाथों में वैल्थ है, इस लिये हमारा प्राइस इंडैक्स दिन ब दिन बढ़ता जा रहा है । और तीसरा कारण यह है कि हमारी ऐडमिनिस्ट्रेशन टाप हैवी है । इस पर से हमें खर्च घटाना चाहिये महात्मा गांधी ने कहा था कि छोटे मुलाज़िम और बड़े मुलाज़िम में 1 और 10 का ज्यादा से ज्यादा तनासब होना चाहिये । इस लिये यह जो डिस्पैरेटी यहां 50 गुनी से भी ज्यादा है, वह घटनी चाहिये और बड़ी तनखाहें 1,500 से ज्यादा नहीं होनी चाहियें और छोटी 100 रुपये से कम नहीं होनी चाहिये । साथ ही यह भी डिस्पैरिटी नहीं होनी चाहिये जैसी कि आज कल चल रही है कि एक आदमी तो भूखा मर रहा है, सड़कों पर पड़ा हुआ है, तन पर कपड़ा नहीं है, और दूसरी तरफ पार्टियां चल रही हैं, रोज़ ड्रैस बदली जा रही है और बड़े-बड़े रिफ्रीजिरेटर और महल खड़े हो रहे हैं । इस लिये जब तक सोशलिस्टिक पैटर्न नहीं बनाया जाता, तब तक मसला हल होने वाला नहीं है ।

मैं आप के ज़रिए फाइनेंस मिनिस्टर साहिब से अर्ज़ करना चाहता हूं कि स्पैशल पेज़ अंग्रेज़ों के ज़माने से चली आ रही हैं । किसी को 200 रुपये, और किसी को 300 रुपये तो आप क्या इसे बन्द नहीं कर सकते ? हां यहां पर कोई ऐक्सपर्ट डाक्टर या ऐक्सपर्ट इंजीनियर्स बहार से मंगाना हो, वह और बात है वरना जो यहां से ही बी० ए० और ऐम० ए० पास कर के लोग सीधे सर्विसिज़ में आते हैं, जिन के मां-बाप 300, 300 रुपये में गुजारा करते है, उनको इतनी लम्बी लम्बी तनखाहों की क्या ज़रूरत है ?

[सरदार रणजीत सिंह नैनावाला]

इस के बाद मैं फाइनेन्स मिनिस्टर साहिब से एक और अर्ज़ करना चाहता हूं कि बेसिक पे के साथ सैन्ट्रल गवर्नमैन्ट ने अलाऊंस को मरज कर दिया है, वैसा ही इस सरकार को करना चाहिये। आप देख लीजिये कि आज कल 70 रुपये किवंटल कनक है। और एक आदमी जिसकी तनखाह कुल 75 रुपये है वह सारे महीने एक किवंटल कनक खरीदने के बाद क्या खायेगा और क्या पहिनेगा और क्या बच्चों को खिलायेगा और क्या पढ़ायेगा? इस लिये मैं अर्ज़ करूंगा कि छोटे मुलाजमों की तनखाहें बढ़ाई जानी चाहियें। और आमदनी का ज़रिया निकालना चाहिये; उस के लिये सरकार ट्रांसपोर्ट नैशनलाइज़ करे, और शूगर फैक्ट्रीज़ व सीमिन्ट फैक्टरीज़ को नैशनलाइज़ करे।

तो जिस चीज़ को यह सरकार नैशनलाइज़ कर सके करे क्योंकि अगर सोशलिस्टक स्टेट बनाना है तो यह ज़रूरी है।

चेयरमैन साहिब, अन्त में मैं आपका शुक्रिया अदा करता हुआ मैं अपनी जगह लेता हूं।

**ਕਾਮਰੇਡ ਹਰਦਿੱਤ ਸਿੰਘ ਭੱਠਲ (ਸੰਗਰੂਰ)** : ਜਿਹੜਾ ਇਹ ਰੇਜ਼ੋਲਿਊਸ਼ਨ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾਂ ਦੀਆਂ 25 ਪਰਸੈਂਟ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵਧਾਉਣ ਦਾ ਹੈ, ਮੈਂ ਉਸ ਦੇ ਹਕ ਵਿਚ ਬੋਲਣ ਲਈ ਖੜ੍ਹਾ ਹੋਇਆ ਹਾਂ। ਅੱਜ ਸਾਡੀ ਹਕੂਮਤ ਦਾ ਸਿਲਸਿਲਾ ਛੋਟੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾਂ ਦੇ ਸਿਰ ਤੇ ਚਲ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਇਸ ਲਈ ਜੇ ਇਹ ਕਮਜ਼ੋਰ ਹੁੰਦੇ ਗਏ ਔਰ ਕਿਧਰੇ ਇਕ ਦਿਨ ਆਪਣੀਆਂ ਕਲਮਾਂ ਰਖਕੇ ਬੈਠਦੇ ਗਏ ਤਾਂ ਇਹ ਹਕੂਮਤ ਚਲ ਹੀ ਨਹੀਂ ਸਕਦੀ ਤੇ ਹਕੂਮਤ ਦਾ ਭੱਠਾ ਬੈਠ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਜ ਟੀਚਰਾਂ ਨੂੰ ਚੰਗੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਨਾ ਮਿਲਨ ਦੇ ਕਾਰਣ ਉਹ ਵਿਚਾਰੇ ਆਪਣਾ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਕਰਨ ਲਈ ਲੋਕਾਂ ਤੋਂ ਧੜੀ ਧੜੀ ਦਾਣੇ ਮੰਗਦੇ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ ਜਿਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਬਚਿਆਂ ਤੇ ਨਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਦਬਾਉ ਰਹਿ ਸਕਦਾ ਹੈ ਔਰ ਨਾਹੀ ਉਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਵਕਤ ਦੇ ਕੇ ਤਾਲੀਮ ਦੇ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵਧਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ। ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਜਿਹੜੇ ਪੁਲੀਸ ਦੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਹਨ ਉਹ ਤਕਰੀਬਨ 24 ਘੰਟੇ ਹੀ ਪੇਟ ਤੇ ਪੇਟੀਆਂ ਬੰਨ੍ਹ ਕੇ ਪਏ ਫਿਰਦੇ ਹਨ ਔਰ ਡਾਕੂਆਂ ਅਤੇ ਬਦਮਾਸ਼ਾਂ ਦਾ ਮੁਕਾਬਲਾ ਕਰਨ ਲਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਜਾਨਾਂ ਹਮੇਸ਼ਾਂ ਹੀ ਖਤਰੇ ਦੇ ਵਿਚ ਰਹਿੰਦੀਆਂ ਹਨ। ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵੀ ਵਧਾਏ। ਇਸ ਤੋਂ ਬਿਨਾਂ ਜਿਹੜੇ ਜੇਲ੍ਹਾਂ ਦੇ ਵਾਰਡਨ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਵੀ ਹਰ ਵੇਲੇ ਖੂਨੀਆਂ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਵਾਹ ਰਹਿੰਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਹਰ ਵੇਲੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਜਾਨਾਂ ਖਤਰੇ ਦੇ ਵਿਚ ਹੁੰਦੀਆਂ ਹਨ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਲ ਵੀ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। ਇਸ ਤੋਂ ਬਿਨਾਂ ਮਾਲ ਦੇ ਪਟਵਾਰੀਆਂ ਅਤੇ ਨਹਿਰੀ ਪਟਵਾਰੀਆਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਦਾ ਫਰਕ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕਿਉਂ ਰਖਿਆ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੋਹਾਂ ਕਿਸਮ ਦੇ ਪਟਵਾਰੀਆਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਬਰਾਬਰ ਕਰਕੇ 25 ਫੀ ਸਦੀ ਭੱਤਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹੋਰ ਮਿਲਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਇਹ ਜਿਹੜੇ ਕਲਰਕ ਅਤੇ ਚਪੜਾਸੀ 24 ਘੰਟੇ ਏਥੇ ਸਾਡੇ ਨੇੜੇ ਤੇੜੇ ਭਜੇ ਫਿਰਦੇ ਹਨ ਹੋਰ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਹਨ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਵੀ ਕੁਝ ਰਹਿਮ ਖਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਔਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵਧਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ। ਕੇਂਦਰ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਆਪਣੇ ਕਰਮਚਾਰੀਆਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਤੇ ਮਹਿੰਗਾਈ ਭੱਤੇ ਮਰਜ ਕੀਤੇ ਹੋਏ ਹਨ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਵੀ ਤਨਖਾਹਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਮਹਿੰਗਾਈ ਭੱਤਾ ਮਿਲਾ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਬਾਕੀ ਜਿਸ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਨੂੰ ਤਿੰਨ ਸਾਲ ਸਰਵਿਸ ਕਰਦਿਆਂ ਹੋ ਗਏ ਹੋਣ ਅਤੇ ਦੋ ਸਾਲ ਹੋਰ ਕੰਮ ਕਰਨ ਦੀ ਆਸ ਹੋਵੇ ਉਨ੍ਹਾਂ

ਨੂੰ ਪੱਕਾ ਕਰ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ ਉਹ ਜਿਹੜਾ ਨੌ ਮੰਜਲਾ ਖੁਡਾ ਜਿਹਾ ਬਣਾਇਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਥੇ ਕੁਕੜਾ ਵਾਂਗ ਕਲਰਕ ਤੁਨੇ ਹੋਏ ਹਨ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਾਡੇ ਬਡਬਰ ਦੇ ਬੀੜ ਵਿਚ ਸਵੇਰੇ ਨੂੰ ਕਾਂ ਨਿਕਲ ਕੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜਦੋਂ ਸਾਢੇ ਚਾਰ ਵਜਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਉਹ ਕਤਾਰਾਂ ਬੰਨ੍ਹ ਕੇ ਘਰਾਂ ਨੂੰ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਔਰ ਜਾਂਦਿਆਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਗਿਜ਼ਾ ਖਾਣ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ। ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਦੇ ਵਿਚ 25 ਪਰਸੈਂਟ ਵਾਧਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ। ਮੈਨੂੰ ਆਸ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ ਕਾਮਰੇਡ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਵਜ਼ਾਰਤ ਗਰੀਬਾਂ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰ ਮਦਦ ਕਰੇਗੀ।

ਸਰਦਾਰ ਨਰਾਇਣ ਸਿੰਘ ਸ਼ਾਹਬਾਜ਼ਪੁਰੀ (ਖਾਲੜਾ) : ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਹੜਾ ਮਤਾ ਕਾਮਰੇਡ ਤਰਸਿੱਕਾ ਨੇ ਹਾਊਸ ਦੇ ਵਿਚ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਉਸ ਤੇ ਕੁਝ ਕਹਿਣ ਲਈ ਖੜਾ ਹੋਇਆ ਹਾਂ। ਕਲਾਸ ਤਿਨ ਅਤੇ ਕਲਾਸ ਚਾਰ ਦੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾਂ ਲਈ ਜਿਹੜਾ ਤਨਖਾਹਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਅਜ਼ਾਫਾ ਕਰਨ ਦਾ ਮਤਾ ਪੇਸ਼ ਹੋਇਆ ਹੈ ਇਹ ਨਿਹਾਇਤ ਅੱਛਾ ਹੈ। ਇਕ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਗਰੀਬ ਲੋਕ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ 70—80 ਰੁਪਏ ਮਹੀਨਾ ਤਨਖਾਹ ਹੈ ਔਰ ਦੂਸਰੇ ਪਾਸੇ ਬਹੁਤ ਜ਼ਿਆਦਾ ਅਮੀਰ ਲੋਕ ਹਨ। ਜਦੋਂ ਗਰੀਬਾਂ ਦੇ ਬਚੇ ਅਮੀਰਾਂ ਦੇ ਬਚਿਆਂ ਵਲ ਤਕਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮਨ ਵਿਚ ਜ਼ਰੂਰ ਕੁਝ ਗੁਜ਼ਰਦੀ ਹੈ। ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ, ਨੈਨੇਵਾਲੀਆ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਵੀ ਬੜੇ ਸੋਹਣੇ ਸੁਝਾਉ ਦਿੱਤੇ ਸੀ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇਕਰ ਬਹੁਤ ਦੇਰ ਤਕ ਮੁਲਕ ਦੇ ਵਿਚ ਗਰੀਬੀ ਅਤੇ ਅਮੀਰੀ ਦੇ ਇਮਤਿਆਜ਼ ਨੂੰ ਦੂਰ ਨਾ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਤਾਂ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਵਿਚ ਅਮਨ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦ ਔਰ ਹਾਲਾਤ ਸੁਧਰ ਨਹੀਂ ਸਕਦੇ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਵਿਚ ਜੇਕਰ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਝਾਤੀ ਮਾਰ ਕੇ ਦੇਖਕਿਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾਂ ਨਾਲੋਂ ਵੀ ਕਈ ਗੁਣਾ ਵਧ ਦੁਖੀ ਲੋਕ ਮਿਲਣਗੇ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਜਿਹੜਾ ਗਰੀਬ ਖੇਤ ਮਜ਼ਦੂਰ ਹੈ ਜਾਂ ਛੋਟਾ ਕਿਸਾਨ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਮਹੀਨੇ ਦੀ 50—60 ਰੁਪਏ ਵੀ ਆਮਦਨ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ। ਉਸ ਦੀ ਹਾਲਤ ਬਹੁਤ ਜ਼ਿਆਦਾ ਕਾਬਲੇ ਰਹਿਮ ਹੈ। ਇਕ ਬਨੇ ਤਾਂ ਅਜਿਹੇ ਗਰੀਬ ਲੋਕ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸ਼ਾਮ ਨੂੰ ਪੇਟ ਭਰ ਕੇ ਰੋਟੀ ਵੀ ਖਾਣ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ ਔਰ ਦੂਸਰੇ ਬਨੇ ਸਰਮਾਏਦਾਰ ਅਤੇ ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਸ਼ਾਮ ਨੂੰ 60—60 ਰੁਪਏ ਦੀ ਵਿਸਕੀ ਦੀ ਬੋਤਲ ਇਕ ਇਕ ਆਦਮੀ ਪੀ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਜਦੋਂ ਭੁਖਾ ਮਰਨ ਵਾਲਾ ਬੰਦਾ ਦੂਸਰੇ ਪਾਸੇ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੀ ਅਯਾਸ਼ੀ ਦੇਖਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ ਮਨ ਦੇ ਵਿਚ ਜੋ ਖਿਆਲ ਗੁਜ਼ਰਦਾ ਹੋਵੇਗਾ ਉਸ ਦਾ ਅੰਦਾਜ਼ਾ ਲਾਇਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਛੋਟੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾ ਦੇ ਬਚਿਆਂ ਨੂੰ ਅਗਰ ਸਵੇਰੇ ਸਕੂਲਾਂ ਨੂੰ ਜਾਂਦਿਆਂ ਨੂੰ ਦੇਖੀਏ ਤਾਂ ਕਿਸੇ ਦੇ ਤੇੜ ਪਾਜਾਮਾ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ, ਕਈਆਂ ਦੇ ਸਿਰਾਂ ਤੇ ਪੱਗਾਂ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀਆਂ ਔਰ ਪੈਰੋਂ ਤਕਰੀਬਨ ਸਾਰੇ ਹੀ ਨੰਗੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ। ਜਿਸ ਮੁਲਕ ਦੇ ਵਿਚ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਮਤਿਆਜ਼ ਹੋਵੇ ਉਥੇ ਕੀ ਤਰੱਕੀ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਏਸ ਇਮਤਿਆਜ਼ ਨੂੰ ਖਤਮ ਕਰਨ ਲਈ ਜਿਹੜੇ ਵੱਡੇ ਵੱਡੇ ਕਾਰਖਾਨੇਦਾਰ ਅਤੇ ਸਰਮਾਏਦਾਰ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕੋਲੋਂ ਪੈਸਾ ਖਿਚਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ: ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਜਵਾਬ ਦੇਣ ਲਗਿਆਂ ਵਿਤ ਮੰਤਰੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਬਾਅਦ ਵਿਚ ਉਠ ਕੇ ਕਹਿ ਦੇਣਾ ਹੈ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸਾਨੂੰ ਕੋਈ ਸੁਝਾਉ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ ਕਿ ਅਸੀਂ ਪੈਸੇ ਕਿਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਵਧਾ ਸਕਦੇ ਹਾਂ। ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਦੋਂ ਤਕ ਤੁਸੀਂ ਗੈਰ ਕੁਦਰਤੀ ਦੌਲਤ ਦੀ ਵੰਡ ਨੂੰ ਇਕ ਪੱਧਰ ਤੇ ਲਿਆਉਣ ਦਾ ਜਤਨ ਨਹੀਂ ਕਰੋਗੇ ਉਦੋਂ ਤਕ ਗੁਰਬਤ ਦਾ ਇਲਾਜ ਹੋ ਹੀ ਨਹੀਂ ਸਕੇਗਾ। ਇਸ ਲਈ ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ, ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਵਲ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਪਏਗਾ ਔਰ ਜਿਹੜੇ ਗਰੀਬ ਛੋਟੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵਧਾਉਣ ਲਈ ਜਲਦੀ ਕਦਮ ਚੁਕਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ, ਏਥੇ ਇਹ ਹਾਲਤ ਰਹੀ ਹੈ ਕਿ ਜੇ ਕਿਸੇ ਅਫਸਰ

[ਸਰਦਾਰ ਨਰਾਇਣ ਸਿੰਘ ਸ਼ਾਹਬਾਜ਼ਪੁਰੀ]
ਤੇ ਕੋਈ ਵਜ਼ੀਰ ਖੁਸ਼ ਸੀ ਤਾਂਉਸ ਨੂੰ ਐਵੇਂ ਹੀ ਐਕਸਟੈਂਸ਼ਨ ਦੇਈ ਜਾਂਦੀ ਸੀ। ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਮੈਂ ਪਹਿਲਾਂ ਵੀ ਇਤਰਾਜ਼ ਕਰਦਾ ਰਿਹਾ ਹਾਂ ਅਰ ਮਨਿਸਟਰਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਕਈ ਵਾਰੀ ਲੜਾਈ ਵੀ ਮੁਲ ਲੈਂਦਾ ਰਿਹਾ ਹਾਂ। ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਵੀ ਮੈਂ ਸ੍ਰੀ ਡਾਵਰ ਨੂੰ ਐਕਟੈਂਨਸ਼ਨ ਜਦੋਂ ਦਿੱਤੀ ਗਈ ਉਦੋਂ ਇਤਰਾਜ਼ ਕੀਤਾ ਸੀ।

**Mr. Chairman**: Please wind up.

ਸਰਦਾਰ ਨਰਾਇਣ ਸਿੰਘ ਸ਼ਾਹਬਾਜ਼ਪੁਰੀ: ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਅਮੀਰੀ ਤੇ ਗਰੀਬੀ ਦੇ ਇਮਤਿਆਜ਼ ਨੂੰ ਤੁਹਾਨੂੰ ਖਤਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਜਿਹੜੇ ਵਡੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵਾਲੇ ਹਨ ਉਨਾ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਘਟਾ ਕੇ ਛੋਟਿਆਂ ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਵਧਾਉਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ। ਇਸ ਮਤੇ ਦੇ ਨਾਲ ਮੈਂ ਦਿਲੋਂ ਹਮਦਰਦੀ ਜ਼ਾਹਿਰ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਅਤੇ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਪੂਰੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਹਿਮਤ ਹਾਂ।

ਟਿੱਕਾ ਜਗਜੀਤ ਸਿੰਘ (ਨਾਰਾਇਣਗੜ੍ਹ): ਚੇਅਰਮੈਨ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਆਪਣੀ ਸੀਟ ਤੇ ਕੁਝ ਕਾਗਜ਼ ਰਖਕੇ ਬਾਹਿਰ ਗਿਆ ਸੀ ਮਗਰ ਆ ਕੇ ਦੇਖਿਆ ਹੈ ਤਾਂ ਵਿੱਚੋਂ ਮੁਖ ਮੰਤਰੀ ਦੀ ਸਟੇਟਮੈਂਟ ਦੀ ਕਾਪੀ ਕੋਈ ਉਠਾ ਕੇ ਲੈ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਦੀ ਕਿਸ ਦੇ ਕੋਲ ਰਿਪੋਰਟ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ।

ਚੇਅਰਮੈਨ: ਮੈਨੂੰ ਲਿਖ ਕੇ ਭੇਜ ਦਿਉ। (The hon. member may send me in writing.)

**श्री बाबू दयाल शर्मा** (पटौदी) : चेयरमैन साहिब, आज की महंगाई के ज़माने में सिर्फ क्लास तीन और चार का ही ज़िक्र इन्होंने किया है । इस के साथ ही उन सब का ज़िक्र करना बहुत ज़रूरी था जिनकी आमदनी कम है । इस लिये सरकार तो हरेक को इक्वल ट्रीट करती है । इस लिये यह रज़ोल्यूशन इस शकल में नहीं आना चाहिये था जिस शकल में कि इसे पेश किया गया है।

*(At this stage the Deputy Speaker occupied the Chair)*

दूसरी बात हम ने यह देखनी है कि जितने हम लैजिस्लेटर्ज़ हैं इनके इलाके में क्या तकलीफें ह। पब्लिक और गवर्नमैन्ट की क्या खामियां हैं जिस की वजह से महंगाई इतनी बढ़ गई है। यह महंगाई दो तरफ से क्रिएट की गई है । एक तो गाड सैन्ट और दूसरे मैन सैन्ट । मैं सब से पहले उन वजूहात को ऐक्सप्लेन करना चाहता हूं। जिस महंगाई की सात वजूहात हैं:—

1. Less production.
2. Flying increase of population.
3. Inflation of currency.
4. Wrong distribution of production.
5. Habit of depending on Government initiative, no initiative of his own.
6. Habit of eating much.
7. Non-exploring habit of remedies.

यह सात वजूहात हैं। अब मैं हरेक के बारे में सुजैशन पेश करता हूं। जहां तक लैस प्रोडक्शन का तअल्लुक है गवर्नमैन्ट को तीन चीज़ें फौरन प्रावाइड करनी चाहियें। एक तो जिन गरीब किसानों के पास हल नहीं हैं उन को और जिन के पास बैल नहीं हों

उनको ट्रैक्टर देने चाहियें ताकि जितनी भी ज़मीन पड़ी है उस को बीजा जा सके। (विघ्न)। मैं तो डिप्टी स्पीकर साहिबा काज़िज़ बता रहा हूं कि हाई प्राइसिज़ के क्या कारण हैं और किस तरह से प्राइसिज़ को रिड्यूस किया जा सकता है। तनखाह के बढ़ाने से हाई प्राइसिज़ को कम नहीं किया जा सकता जब तक कि हम प्रोडक्शन को न बढ़ायें। इस के लिये सरकार का फर्ज़ है कि तीन काम करे कि हर गांव में सरपंच देखे कि कोई ज़मीन खाली न रहने पाये। और अगर कोई ज़मीन रह जाये तो पन्चायत अफसर और बी० डी० ओ० की ऐक्सप्लैनेशन काल की जाये। वारनिंग दी जाये। एक जगह पंडित नहरू जी ने भाषण देते हुए यह तजवीज़ दी थी कि घरों में गमलों में भी फूल पत्ती की जगह अनाज बीज दिया जाये। ताकि अनाज में कुछ न कुछ वृद्धि हो, इस का भी कुछ सज्जनों ने बजाये अमल करने के मज़ाक उडाया। आप को याद होगा कि बरतानिया सरकार ने अपने घरों और सब स्थानों पर (V) अर्थात् 'Victory' 'विजय.. का निशान लिखा यहां तक कि हर शहरी ने अपने कोट पर भी 'V' प्रतीक लगाया जिस का परिणाम अच्छा हुआ।

दूसरा कारण है फलाइंग इनक्रीज़ आफ पापूलेशन, इस को रोकना चाहिये। (हंसी) अगर पापूलेशन की हद हम नहीं 'रख सकते तो हाई प्राइसिज़ को कैसे रोका जा सकता है। इस के लि`मेरा मशवरा यह है कि वैदिक उपदेश पर अमल किया जावे ताकि 25 वर्ष की आयु तक प्रत्येक प्राणी ब्रह्मचारी रहे सरकारी मुलाज़म एक से अधिक सन्तान पैदा न करे, जिन की आमदन 200 रुपये माहवार से कम हो वह कोई सन्तान पैदा न करे। जिन की आमदन 500 रुपये से कम हो वह 2 और 500 से 1,000 रुपये तनखाह वाला 2 सन्तान और 1,0000 रुपया अधिक आमदन वाला मनुष्य 3 सन्तान पैदा करे 2,000 से अधिक आमदन वाला नागरिक जितनी चाहे संतान पैदा करे। या तो सरकार उन को family planning के तरीके से या वह स्वयं ब्रह्मचारीव्रत से क`। बिना इस के population कम नहीं हो ी।

तीसरा है इनफलेशन आफ करन्सी इस को बन्द करना ज़रूरी है। मैं यह चाहता हूं कि रुपया होर्ड न किया जाये। जितना भी रुपया लाकरों में, बैन्कों में या घरों में पड़ा है इस सब को डिवैल्पमैन्ट के कार्यों पर खर्च करना चाहिये। फैक्ट्रीज़ को खोलने में लगाना चाहिये। कहीं फर्टेलाइज़र फैक्ट्री लगा दी जाये। जो इसी तरह की और फैक्ट्रियां लगाई जा सकती हैं जिन से हमारी प्रोडक्शन बढ़ सकती है।

यह एक और बात है जो कि स्टेट अगर तसलीम करती है पब्लिक को चाहिये कि जितना सरकार की तरफ से दिया जाए उतना ही लें जो हैबिट है ज्यादा ले` की वह दूर करनी चाहिये। आपोजीशन के मैम्बर यहां पर तो सरकार पर एतराज़ करते हैं लेकिन पब्लिक को जा कर नहीं समझाते कि वह ज़रूरत से ज्यादा अनाज न लें। (विघ्न) जाकर लोगों को नहीं समझाते परन्तु भड़काते हैं जिस से लोगों में असन्तोष होता है। मेरे विरोधी दल के सदस्य जानते हैं कि मेश इस थोड़े से समय में जो काम कांग्रेस सरकार ने कठिन वातावरण में कर दिखाया है वह आज तक किसी सरकार

ने नहीं करके दिखाया । मेरी प्रार्थना है कि आप सरकार के प्रत्येक प्रान्त के कार्य विकास में पूरा पूरा सहयोग दें तो बहुत शीघ्र देश में ऊंची कीमतें अवश्य नीचे आ जायेंगी ।

**ਕਾਮਰੇਡ ਮੱਖਣ ਸਿੰਘ ਤਰਸਿੱਕਾ :** ਤੁਹਾਨੂੰ ਜਿਹੜੇ ਚਾਰ ਪਰਮਿਟ ਮਿਲੇ ਹੋਏ ਹਨ ਉਹ ਭੁਲ ਗਏ ਹਨ । ਤੁਹਾਨੂੰ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਮਹਿੰਗਾਈ ਨਾਲ ਕੀ।

**श्री बाबू दयाल शर्मा :** डिप्टी स्पीकर साहिबा, आज दो रोज़ से यह रैज़ोल्यूशन चल रहा है और इस में दुख की बात यह है कि इन की तकरीरों में वज़न नहीं है । (विघ्न) । डिप्टी स्पीकर साहिबा, इन का शायद इस बात की ओर ध्यान नहीं आता कि हाई प्राइस के क्या कारण हैं....

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਚਰਨ ਸਿੰਘ :** ਇਹ ਨਜ਼ਰ ਬੱਟੂ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਵਿਚੋਂ ਖੜ੍ਹਾ ਕਰ ਦਿਤਾ ਹੈ ।

**श्री बाबू दयाल शर्मा :** तो मैं यह अर्ज़ कर रहा था कि जितना राशन नियत है उस से ज्यादा लेने की कोशिश नहीं करनी चाहिये । हम में एक आदत सी बन गई है कि हम एक्सप्लोर नहीं करते कि मीनज़ कहां पर हैं वरना इस मसले को हल करने में आसानी होती । पिछले दिनों पोलट्री और मछली पालने के लिये सरकार ने सहूलतें दी थीं और बहुत से लोगों ने फार्म भी खोली हैं । इस लिये मैं दरखास्त करूंगा कि आटा इस्तेमाल न करके वह मछली और अन्डे खायें ताकि अनाज को बचाया जा सके । (विघ्न) और जो अनाज पर निर्भर हैं उन को अनाज ही देना चाहिये । पंजाब सरकार ने मुर्गीखाने के इतने अधिक खुलवा दिये हैं कि पंजाब से अधिक कहीं नहीं । इस का अन्डों की कीमत पर असर हुआ है कि जो अन्डा 30 या 40 पैसे में आता था वह आज 10 पैसे में आता है । परन्तु अन्डे खाने वाले भाई अन्डे भी पहले से अधिक खा जाते हैं अनाज भी उतना ही खाते हैं । इस लिये मुर्गीखाने खुलवाने का देश को कोई लाभ नहीं है ।

**चौधरी अमर सिंह (नारनौंद) :** डिप्टी स्पीकर साहिबा, आज हाऊस में जो मसला ज़ेरे बहस है, उस के बारे में किसी की दो राये नहीं हो सकती हैं क्योंकि महंगाई बहुत बढ़ गई है। हर एक इन्सान जो दिन भर काम करता है, वह अपने बच्चों को पेट भर कर रोटी नहीं खिला सकता है । कामरेड मक्खन सिंह तरसिक्का ने जो प्रस्ताव हाऊस में पेश किया है उस में अगर प्राइवेट सैक्टर के कर्मचारी, लोकल बाडीज़ के इम्पलाइज़ को भी शामल कर किया जाता तो बहुत अच्छा होता । थर्ड एंड फोर्थ क्लास के एम्पलाइज़ की हालत बहुत खराब है । एक आदमी जो 75 या 85 रुपये महीना तनखाह लेता है वह उस में बिल्कुल गुज़ारा नहीं कर सकता । गवर्नमैन्ट इम्पलाइज़ में डिस्पैरिटी भी बहुत ज्यादा है। आप को मालूम ही है कि एक कर्मचारी 5 हजार रूपये ले रहा है और दूसरा फोर्थ क्लास के कर्मचरी को 85 रुपये मिल रहे हैं । इतनी डिस्पैरिटी नहीं होनी चाहिये । सरकार को इतनी डिस्पैरिटी को लाज़मी

मिटाना होगा । डिस्पैरिटी 1 और 10 की हो सकती है लेकिन इतनी ज्यादा डिस्पैरिटी नही होनी चाहिये । मैं समझता हूं कि सिर्फ तनखाह बढ़ाने से यह मसला हल नहीं होगा । इस के साथ ही साथ हमें एग्रीकल्चरल प्रोडक्शन और इंडस्ट्रीयल प्रोडक्शन को भी बढ़ाना होगा । जब तक प्रोडक्शन नहीं बढ़ेगी तब तक यह मसला हल नहीं होगा इस देश की 85 प्रतिशत जनता ऐग्रीकल्चर पर निर्भर है । वैसे हमारी सरकार कागज़ों में तो ऐग्रीकल्चर प्रोडक्शन को बढ़ाने के लिये बहुत ध्यान देती है लेकिन प्रैक्टीकली बहुत कम ध्यान दे रही है । अगर सरकार ऐग्रीकल्चर प्रोडक्शन को बढ़ाना चाहती है तो सरकार को सोक्योरिटी आफ लैन्ड टैन्योर में अमैन्डमैन्ट लानी पड़ेगी । जो आदमी ज़मीन को काश्त करता है उस को ज़मीन का मालिक समझा जाना चाहिये । किसानों को अच्छे इम्पलीमैन्टस दिए जाने चाहियें । उन को बैटर फर्टेलाइज़र दिया जाना चाहिये । इस के साथ ही इंडस्ट्रीयल प्रोडक्शन को भी बढ़ाना होगा । सरकार ने इस की ओर कोई खास ध्यान नहीं दिया है । जब तक छोटी दस्तकारी नहीं होगी उस वक्त तक हमारी इंडस्ट्रीयल प्रोडक्शन नहीं बढ़ सकती । (घंटी) । डिप्टी स्पीकर साहिबा, सवाल यह पैदा होता है कि थर्ड ऐन्ड फोर्थ क्लास एम्पलाइज़ के लिये तनखाह बढ़ाने के लिये पैसा कहां से आये । मैं सरकार की तवज्जोह इस तरफ दिलाना चाहता हूं कि पंजाब में बलैक मनी बहुत है । उस को पकड़ा जाये । हैवी इंडस्ट्रीज़ को और ट्रांस्पोर्ट को भी नैशनेलाइज़ किया जाये । Multiplicity of officers and Directors को कम किया जाना चाहिये । यहां पर सैक्रेट्रीज़, डिप्टी सैक्रेटरीज़, अंडर सैक्रेटरीज़ हैं उन को कम किया जाना चाहिये । There must be equality in very walk of life. अगर इस तरह न किया गया तो हम सोशलिस्टिक पैटरन आफ सोसाइटी के असूलों पर नहीं चल रहे हैं क्योंकि हम हर जगह इन असूलों के गुणगान कर रहे हैं इन त्रुटियों को दूर करना हमारा लक्षय है । उपाध्यक्षा, आप हैरान होंगी कि सरकार ने म्यूनिसिपल कमेटियों के स्वीपरों की तनखाहें बढ़ाने के लिये कहा था लेकिन म्यूनिसिपल कमेटियां इन की इंस्ट्रक्शन्ज़ को अमल में नहीं लाती हैं । कहीं पर यह इंस्ट्रक्शन्ज़ लागू करने के लिये हड़ताल के द्वारा मांग को मनवाया गया या मिनिस्टर के हुक्म लेकिन आर्डर इम्पलीमैन्ट कराए गए हैं । मैं जाखल म्यूनिसिपैलिटी के बारे में कहना चाहता हूं । वहां के स्वीपरों की तनखाहें बढ़ाने के लिये उन के पास पैसा नहीं है । लेकिन उन के सैक्रेटरी और दूसरे ऐम्पलाइज़ के लिये एरियर देने के लिये पैसे मौजूद हैं । (घंटी) मैं समझता हूं कि क्लास थ्री ऐंड फोर के एम्पलाइज़ की तनखाह बढ़ाने के लिये मीन्ज़ हैं और उनकी तनखाहें बढ़ाई जानी चाहिएं ।

**उपाध्यक्षा** : पेश्तर इस के कि मैं किसी आनरेबल मेम्बर को काल अपान करूं । मैं चाहती हूं कि हर मैम्बर को स्पीच करने के लिए टाइम फिक्स कर दूं क्योंकि इस विषय पर बहुत से आनरेबल मेम्बर अभी तक बोलना चाहते हैं । मेरे पास 35 मिनट हैं । इस लिए मैं चाहती हूं कि हर एक मैम्बर के लिए 5 मिनट फिक्स कर दूं । मैं चार मिनट पर घंटी बजाऊंगी

ज़िला गुड़गांवां में फिरोज़पुर झिरका और नूह का इलाका और ज़िला संगरूर के इलाका में काफी तबाही हुई है । अमृतसर में तहसील पट्टी में एक दिन में 13 इंच बारिश हुई और इस तरह से तहसील पट्टी को काफी नुकसान हुआ । सोनीपत के इलाका में जहां पर पहले एवरेज बारिश 13, 14 इंच हुआ करती थी इस अगस्त के महीना में 41 इंच बारिश हुई है जिस से काफी तबाही और बरबादी हुई है । मैं किसी इलाके की तबाही को मिनिमाईज़ नहीं करता । उन दुखी लोगों के साथ मेरी हमदर्दी है, गवर्नमैंट की हमदर्दी है । तहसील झज्जर में लाखों एकड़ ज़मीन न सिर्फ इस साल बल्कि कई सालों से फ्लडज़ के नीचे, पानी के नीचे आ गई है । संगरूर के हज़ारों देहातियों को हर साल इस तकलीफ का सामना करना पड़ता है । वे लोग काश्त नहीं कर सकते । उन के भविष्य पर असर पड़ता है, उन की रोज़ी पर असर पड़ता है । हम उन की तकलीफ को नज़र अंदाज़ नहीं कर रहे हैं । तहसील झज्जर हिन्दुस्तान में आरमी का एक बहुत बड़ा रेकरूटिंग सेंटर है, वहां के भाईयों का काफी नुकसान हुआ है । उन के साथ गवर्नमैंट को काफी हमदर्दी है और गवर्नमैंट अपनी तरफ से पूरी कोशिश करती है, पूरे यत्न कर रही है कि किस तरह से इस समस्या को हल किया जाए । बहुत से मेम्बरान ने हमारी त्रुटियों की तरफ, हमारी खामियों की तरफ तवज्जोह दिलाई है, ड्रेनेज सिस्टम के नुक्स बताए हैं । मैं ज्यादा तफसील में नहीं जाना चाहता लेकिन यह कहना चाहता हूं कि गवर्नमैंट इन बातों से गाफिल नहीं है, इन बातों में जागरूक है । में आप की विसातत से हाउस में यह कहना चाहता हूं कि गवर्नमैंट ने पहली फुर्सत में ही फ्लड एफैक्टिड एरियाज़ के एम० एल० ए० साहिबान, एम० एल० सीज़० को, मैम्बरान आफ पार्लियामेंट को यहां पर बुलाया ताकि उन के साथ बात चीत की जाए । हम ने एक हाई पावर कमेटी इस सम्बन्ध में कायम की है जिस के सदर मिस्टर फ्लैचर को बनाया गया है जिन्हों ने दिन रात लगा कर फ्लड्ज़ के सिलसिले में काम किया है । मैं उन को खराजे तहसीन अदा करता हूं । उन्हों ने दिन नहीं देखा, रात नहीं देखी, पैदल चले, किश्ती में सफर किया और गांव गांव का दौरा किया । जिस तरह से उन्हों ने काम किया है वह सराहनीय है । चुनांचि उन की ज़ेरे सदारत एक कमेटी बनाई है । उस कमेटी की टर्म्ज़ आफ रेफेंस अगर मेम्बर साहिबान सुनेंगे और उन पर गौर करेंगे तो उन को मालूम हो जाएगा कि जिन बातों की तरफ उन्हों ने गवर्नमैंट की तवज्जोह दिलाई है जिन पर उन्हों ने बहस की है वह सारी बातें गवर्नमैंट के नोटिस में हैं । उस कमेटी में हम ने न सिर्फ रूलिंग पार्टी के ही आदमी रखे हैं बल्कि उस में आपोज़ीशन के मेम्बर साहिबान भी रखे हैं, कांग्रिस पार्टी के मेम्बरान को रखा है और मेम्बर आफ पार्लियामेंट को भी रखा है । स्पीकर साहिब, अगर आप इजाज़त दें तो में उस कमेटी के मेम्बरान के नाम और उस की टर्म्ज़ आफ रेफ्रैंस भी हाउस के सामने रख दूं । मेम्बर साहिबान को पता चल जाएगा कि हम ने कोई बात छिपा कर नहीं रखी । सारी चीज़ क्लीयर करना चाहते हैं । अगर किसी इलाके के अंदर मैन मेड फ्लड्ज़ हैं तो हम देखें, कहीं पर ड्रेनेज के नुक्स की वजह से तुगयानी आई है तो भी देखें, कहीं पर हमारी अपनी खामी की वजह से बाढ़ आई है तो हम देखें । किसी जगह पर साईफन

[मुख्य मंत्री]
बनने या साईफन न बनने के कारण फलड्ज़ आए हैं तो भी हम जानना चाहते हैं और उस का उपाय करना चाहते हैं। किसी जगह पर नेचरल फ्लो पानी का रोका गया है और पुलिटिकल इन्टरफियरेंस हुआ या कोई और बात इस का कारण बनी है तो भी हम उस को मद्देनज़र रखेंगे। इस कमेटी के तेरह के करीब मेम्बर रखे गए हैं। हर उस ज़िले से जो कि फ्लड एफेक्टिड है रिप्रिजैंनटेटिव लिया है और उन को लिया है जो कि लोकल हैं और सारी बात की जानकारी रखते हैं। हिसार के चौधरी बंसी लाल, एम० पी०, सरदार बूटा सिंह लुधियाना के एम० पी०, रोहतक से चौधरी लहरी सिंह एम० पी०, सरदार गुरनाम सिंह हमारे लीडर आफ आपोज़ीशन लुधिआना ज़िला के हैं, सरदार ज्ञान सिंह राड़ेवाला पटियाला के, श्री बृष भान संगरूर से, चौधरी हरद्वारी लाल रोहतक से, चौधरी चांद राम रोहतक से, सरदार जसदेव सिंह संधु पटियाला से, चौधरी मुल्तान सिंह करनाल से, श्री खुरशीद अहमद गुड़गांवा ज़िले से, सरदार नारायण सिंह शाहबाज़पुरी अमृतसर से लिये हैं। सरदार प्रीतम सिंह साहोके फीरोज़पुर से, सरदार गुरमीत सिंह फीरोज़पुर से, पंडित चिरंजी लाल शर्मा सोनीपत से और श्री देसराज को बठिंडा ज़िला से लिया है। श्री फलैचर, फाईनैन्शल कमिश्नर, रेविन्यू इस कमेटी के सदर मुकर्रर किये गए हैं। सेक्रेटरी इरीगेशन एंड पावर इस कमेटी के औफिशियल मेम्बर हैं, चीफ इंजिनीयर ड्रेनेज भी औफिशियल मेम्बर हैं और डायरेक्टर इरीगेशन एंड पावर रीसर्च इंस्टीच्यूट, अमृतसर भी इस के मेम्बर हैं। यह फैसला हुआ है कि तीन महीने के अंदर अंदर यह कमेटी अपनी रीपोर्ट पेश करेगी। इस कमेटी के इलावा हर एक डिस्ट्रिक्ट में एक एक कमेटी बनाई है, जिस का चेयरमैन डी० सी० होगा, जितने एम० एल० एज़० हैं और एम० एल० सीज़० हैं वे विदाऊट एनी डिस्टिंकशन सारे ही उन कमेटियों के मेम्बर होंगे। उन के ज़िम्मे यह काम लगाया गया है कि जहां तक उन के ज़िले का फलड्ज़ से या ड्रेनेज से सम्बन्ध है जहां जहां उन को कोई खामी नज़र आती है, कोई त्रुटि नज़र आती है वे उन पर गौर करें और अपनी रीपोर्ट हाई पावर कमेटी के सामने पेश करें। इस तरह से इस सारी बात पर गौर किया जाएगा और हकीकत हमारे सामने आएगी। हम उस पर गौर करेंगे, गौर ही नहीं बल्कि जहां जहां हम पंजाब लेवल पर फैसले कर सकेंगे, कुछ कार्यवाही कर सकेंगे, वह करेंगे और जहां पर गवर्नमैंट आफ इंडिया ने फैसला करना है उस सम्बन्ध में उन के साथ बात करेंगे। जिस जिस सम्बन्ध में दूसरी स्टेट्स का भी वास्ता है, राजस्थान, यू० पी०, दिल्ली, उन के साथ भी कारिसपांडेंस की है। और भी करेंगे। इस कमेटी की टर्म्ज़ आफ रेफ्रैंस बहुत इम्पार्टेंट हैं, इन से सारी की सारी चीज़ कवर हो जाती है खाह वह आपोज़ीशन की तरफ से कही गई है या कांग्रेस बैंचिज़ की तरफ से कही गई है। स्पीकर साहिब, मैं फिर यही बात कहना चाहता हूं कि हम इस बात की तरफ से गाफिल नहीं हैं, हम ने सारी बात को मद्दे नज़र रखा हुआ है। टर्म्ज़ आफ रेफ्रैंस यह हैं :—

(TERMS OF REFERENCE)

(1) To study the extent to which Drainage Schemes so far undertaken have affected the waterlogging and flood problems of the areas concerned.
(2) To examine defects in the planning and execution of drainage schemes and suggest appropriate remedies.
(3) To draw up a phased programme for the implementation of drainage schemes, keeping in view—
  (a) Priorities to be followed.
  (b) Availability of funds,
  (c) Capacity to execute.
  (d) Repercussions of a particular drainage scheme on the situation in and safety of contiguous districts and neighbouring States.
(4) To suggest the steps considered necessary to alleviate the condition of areas which are either permanently under water or are chronic sufferers from floods due to man-made causes.
(5) To examine the possibilities of harnessing flood waters, so that they could be put to useful purpose, such as irrigation.

अब मेम्बरान को यह बात अच्छी प्रकार स्पष्ट हो गई होगी कि गवर्नमैंट इस तरफ से गाफिल नहीं है । हम सारे मामले की जांच पड़ताल करेंगे । सारी चीज़ हमारे सामने आएगी और हम पूरी तरह से उस पर गौर कर सकेंगे ।

स्पीकर साहिब, ठीक है कि प्राबलम जो है वह बड़ी कलासल है । हमने इस की तरफ अपनी पूरी शक्ति के साथ तवज्जोह दी है । लेकिन कुदरत से मुकाबिला करना कोई आसान काम नहीं है । इन्सानी शक्ति के हमारे पास जितने साधन थे, गवर्नमैंट लेवल पर या दूसरे, हम ने सब को इस्तेमाल करने की कोशिश की है । इन दिनों में, पिछले दो-तीन महीनों में हमने जिन बातों को किया है, जो-जो स्टैप्स उठाए हैं उन की तरफ मैं आप की तवज्जोह दिलाना चाहता हूं ।

मगर पेश्तर इस के कि मैं कुछ और कहूं मैं आर्मी का बहुत मश्कूर हूं । डिफैंस मनिस्टरी और आर्मी परसानल का मैं इस मौके पर आप के जरिए धन्यवाद करना चाहता हूं । मैं उन का शुक्रिया अदा करना चाहता हूं कि उन्होंने हमारी काफी मदद की है और अब भी हम उन की मदद ले रहे हैं । रोहतक ज़िला में, गुड़गांव और दूसरी जगहों पर जहां कि पांच-पांच फुट से लेकर बीस-बीस और पचीस-पचीस फुट तक पानी था हमें कुछ सूझता नहीं था कि किस तरह से मैरून विलेजिज़ के अन्दर जाएं, किस तरह से सैकड़ों दुखी भाईयों और बहिनों को मिलें, किस तरह उन को राशन पहुंचाएं या उन के दुख दर्द के अन्दर शरीक हों : इस बात की हमें खुशी है कि बाकी सूबों के मुकाबले में जहां तक पंजाब में फलड्ज़ का ताल्लुक है यह एक परमानैंट आर्गेनाईज़ेशन सी बन चुकी है और इस सम्बन्ध में उन से काम लेने के लिए जब जब भी हमने मदद मांगी उन से मदद मिली । जब भी हम डिफैंस मनिस्टर साहिब, या डिप्टी डिफैंस मनिस्टर साहिब, उन के सैक्रेटरीज़ से या दुसरों से हमने बात की उन्होंने किसी बात की न नहीं की । इस सम्बन्ध म उन्होंने हमें 18 के करीब मोटर बोट्स दीं और 60 के करीब रो बौट्स दीं जो आज भी हमारे पास झज्जर, सोनीपत, बहादुरगढ़, ज़िला फिरोज़पुर और दूसरी जगहों पर हमें पूरा काम दे रहीं हैं । यही नहीं डिफैंस मनिस्टरी ने इस सम्बन्ध में हमारी और भी काफी मदद की है । उन्होंने हमें टैंटस भी दिए हैं ताकि जहां जहां जरुरत हो लोगों को शैल्टर दिया जा सके ।

स्पीकर साहिब, यहां पर मेरे दो-तीन दोस्तों ने प्राईम मनिस्टर के एअर फलाई करने का जिक्र किया था और आर्मी का बहुत मज़ाक सा उड़ाया था । मुझे इस बात का अफसोस है । स्पीकर साहिब, प्राईम मनिस्टर साहिब को भी जितना इस बात का दुःख है और जितना पंजाब के फलड्ज़ की कंसीडिरेशन है उसके लिये यही नहीं कि उन्होंने सिर्फ यहाँ के सारे इलाकों को देखने की ही कोशिश की बल्कि इस समस्या में पर्सनल इंट्रैस्ट लिया है और उन के जो लैटर्ज़ मेरे पास आए हैं अगर मैं उन को टेबल पर रखूं तो उन से पता चलेगा कि उन के एक एक लैटर में झज्जर, सोनीपत गोहाना, गुड़गांव, फिरोज़पुर झिरका के मैरून लोगों के मुताल्लिक कई तरह की सुजैशंज़ दी हैं । उन्होंने उन में पूरे तौर पर पर्सनल इन्ट्रैस्ट लिया है । उन्होंने अपनी तरफ से 50,000 रुपया फलड रीलीफ के लिए भी दिया है । (तालियां) इस के साथ ही उन्होंने यह वादा भी किया है कि आगे के लिए भी मदद

[मुख्य मंत्री]

देंगे । इतना ही नहीं बल्कि उन्हों ने तो यहां तक किया है कि प्लैनिंग कमिशन के मैंबरान को, इरिगेशन एंड पावर मनिस्टरी को और दूसरे अफसरान को पूरी तरह से इस बात की हिदायत की है कि पंजाब में फलड के इस मामले को हर तरह से टाप प्रायटी दी जाए। तो प्राईम मनिस्टर ने, मनिस्टर आफ ऐग्रीकल्चर ने, इरिगेशन एंड पावर मनिस्टर ने और हर डिपार्टमैंट ने जिस का इस प्राबलम से सम्बन्ध है, हमारी पूरी तरह से मदद की है । कहीं फाडर के सम्बन्ध में कहीं खुराक पहुंचाने में और कहीं दूसरे मामलात में पूरी मदद की है ।

इतना ही नहीं, आप को पता है, स्पीकर साहिब कि जो केअर आर्गनाईज़ेशन है उन्होंने भी हमारी इस वक्त मदद की है । उन्होंने हमें तीन लाख पौंड मिल्क पाउडर दिया है जो कि मुख्तलिफ जगहों पर बाँटा गया है । इस के इलावा दस लाख पौंड कार्न फलेक दिया है । कुछ आदमी उन के हमारे साथ फलड पीड़ित एरियाज़ में मदद कर रहे हैं और इस सम्बन्ध में पूरा इन्ट्रैस्ट ले रहे हैं । उन के भी हम तहे दिल से मशकूर हैं ।

यही नहीं बल्कि इस के साथ साथ हमारे जो प्लैनिंग कमिशन के मैंबरान हैं वह भी इस सम्बन्ध में पूरी दिलचस्पी ले रहे हैं । उन की हमारे साथ पूरी हमदर्दी है और वह पूरी तरह से हमारी स्कीम्ज़ के अन्दर मदद कर रहे हैं । इस के साथ ही मैं आप को यह बताता हूं कि किस किस तरह से वह हमारी मदद कर रहे हैं ।

डाक्टर सुशीला नयर ने, श्रीमती इन्दिरा गान्धी, सैंट्रल सिटिज़ंज़ कौंसिल ने भी हमारी पूरी तरह से मदद की है । कुछ दवाइयों की शक्ल में, कुछ कपड़ों की शक्ल में और दूसरी शकल में पूरी तरह से अपनी मदद एक्सटैंड की है और हमें इस बात का पूरा यकीन है कि ज्यों-ज्यों हमें चीज़ों की और ज़रूरत होगी, बेशक इन्सानी साधन थोड़े हैं, लेकिन पूरी तरह से दवाइयां वगैरा भेजने के सम्बन्ध में जहां तक चीज़ें मुहैया की जा सकेंगी वह करेंगे और इस बात का उन्होंने हमें वादा भी दिलाया है । सो मैं इस हाउस की मार्फत उन सब का निहायत मश्कूर हूं, ममनून हुं कि उन्होंने हमारी इस आड़े वक्त मदद की है ।

तो मैं, स्पीकर साहिब, आप से यह अर्ज़ कर रहा था कि यह प्राबलम ऐसी गम्भीर हो चुकी है कि जिस के लिए हमें कई तरह से गौर करना है । जो भी हम ने कई तरह के स्टैप्स उठाए हैं और उठाने जा रहे हैं । मैं उन की तरफ आप की और आप के जरीए हाउस की तवज्जो दिलाना चाहता हूं ।

जहां तक वाटरलागिंग प्राबलम का सम्बन्ध है जा बाढ़ों से पैदा हुई है, इस से काफी लाख एकड़ जमीन इस के नीचे आ गई है । इस से पंजाब की ऐग्रीकल्चर इकानोमी को काफी धक्का पहुंचा है । इस लिए हमने जो वाटरलागिंग प्राबलम को टैकल करने का लेटैस्ट प्लैन बनाया है वह 61 करोड़ रुपए के लगभग है । स्पीकर साहिब, पंजाब के जितने भी मुतअल्लिका डिपार्टमैंट्स हैं उन सब ने पूरी तरह से गौर किया है । इस सम्बन्ध में केन्द्रीय सरकार से, मनिस्टरी आफ इरीगेशन एंड पावर से और प्लैनिंग कमिशन के जितने भी मैम्बरान हैं उन सब से मिले हैं ।

प्लैनिंग कमिशन के एक-एक मेम्बर से, ख्वाह वह चेयरमैन है, डिप्टी चेयरमैन है थेकर साहिब, श्रीमन्नारायण जी, त्रिवेदी साहिब वगैरा सब को मिले हैं और मिलेंगे । उन की टैक्नीकल टीम से मिले हैं । उन सब ने हमारी इस प्राब्लम पर पूरी तरह से इन्ट्रैस्ट लिया है और प्लैनिंग कमिशन ने हमें इस बात का भरोसा दिलाया है कि वह अपनी अगली स्कीमज़ में पंजाब की वाटरलागिंग प्राब्लम को हल करने के लिए टाप प्रायर्टी देंगे । अभी प्लैनिंग कमिशन के मेम्बरान के साथ और भी बातें होंगी ।

इस के इलावा मैं आप के ज़रिए हाउस की तवज्जो इस बात की तरफ भी दिलाना चाहता हूं कि हमारी रशियन ट्रेड डैलीगेशन के साथ भी बातचीत हुई है और रशियन ट्रेड डैलीगेशन ने हमें इस बात का पूरा भरोसा दिलाया है कि रशियन गवर्नमेंट भी इस सम्बन्ध में हमारी पूरी तरह से मदद करने को तैयार है । रशियन गवर्नमेंट ने उस ट्रेड डैलीगेशन के जरीए हमें कहा है कि जहां तक पंजाब में वाटर लागिंग का सम्बन्ध है, रशियन गवर्नमेंट इस सम्बन्ध में पंजाब का सर्वे फ्री आफ कास्ट करके मदद करना चाहती है और यहां पर रशियन इंजिनियर्ज़ भेजना चाहती है ( प्रशंसा ) इस सिस्टम में यहां पर क्या डिफैक्ट आ गया रशियन इंजिनियर्ज़ भेजकर यहां उस चीज़ की देखभाल करने को वह तैयार है । वह रशियन मैशीनरी भी मुहैया करने को तैयार है और उन्होंने इस बात का पूरा वादा किया है (प्रशंसा) क्योंकि रूस के अन्दर भी वाटरलागिंग प्राब्लम बड़े ज़ोरों से आई थी और वहां पर जिस तरह से उन्होंने इस प्राब्लम को हल किया उसी तरीके से यहां पर करने का उन्होंने हमें वादा दिया है । लेकिन हम इस सारी चीज़ को उन के साथ किस हद तक कर सकते हैं, किस हद तक हमें उन से मदद लेनी चाहिए, किस तरह से लेनी चाहिए किस हद तक उन के इंजनियर्ज़ और मशीनरी की मदद लेने का प्रबन्ध करना चाहिए, इन बातों पर हम सोच रहे हैं । इस सम्बन्ध में स्पीकर साहिब, मैं प्राइम मिनिस्टर और होम मनिस्टर साहिब के साथ और दूसरों के साथ बातचीत करूंगा और उस के बाद यह सारा मामला तै होगा कि इस सम्बन्ध में किस तरह से करना है ।

यही नहीं बल्कि पिछले दिनों मैंने प्राइम मिनिस्टर साहिब से इस सम्बन्ध में बातचीत करते हुए कहा था कि यूनाईटिड नेशंज़ की इस सिलसले में जो टीम है, टैक्नीकल टीम है उन से भी मदद ली जाए और मुख्तिलिफ कंट्रीज़ से मिल कर जिस तरह मुम्किन हो सके हमें मदद दिलाने की कोशिश की जाए । मेरे कहने का मतलब यह है कि इस वाटर लागिंग प्राब्लम के ऊपर हम कोई किसी तरह से गाफिल नहीं है । अपने मीगर रिसोर्सिज़ के मुताबिक जहां तक हम इस को टैक्ल कर सकते हैं उसमें पूरी तरह से लगे हुए हैं । ठीक है कि डरेन्ज़ की वजह से काफी नुक्सान हुआ । कुछ डरेन्ज़ बनाई गई लेकिन वह पूरी न हुई क्योंकि उसके बाद पैसा न आया और वह नामुकम्मल रहीं । केन्द्रीय सरकार के साथ, प्लैनिंग कमिशन के साथ बातचीत करके पंजाब गवर्नमेंट जो भी उस के रिसोर्सिज़ हैं उन के मुताबिक अपनी जिम्मेदारी से गाफिल नहीं है । हम चाहते हैं कि इस प्राब्लम का कोई परमानैंट हल सोचा जाए । और मुझे पूरा विश्वास है कि इस हाउस की सहानुभूति हमारे साथ होगी, हाउस की मदद इस सम्बन्ध में हमारे साथ होगी । हम अपना जो अगला प्लैन बनाने जा रहे हैं उसमें इस प्राबलम को प्रायर्टी ही नहीं बल्कि टाप प्रायर्टी देने जा रहे हैं ,

इस के इलावा कुछ दोस्तों ने कहा कि यहां पर गांव के अन्दर दस दस, बीस बीस, पचास पचास, सौ सौ या दो सौ रुपया देने से कोई काम नहीं बनेगा । इस में कोई शक नहीं । हम जानते हैं कि सारे पंजाब के अन्दर बाढ़ों की वजह से कोई 25,000 के करीब मकानात गिरे हैं ।

[मुख्य मन्त्री]

12.00 noon

हमें इस बात के मानने में ज़रा भी झिझक नहीं कि काफी तादाद में विलेजिज़ तबाह हो गए हैं और सैंकड़ों मकानात डिमालिश हो गए हैं और हम जानते हैं कि कई ऐसे गांव हैं जहां लोगों पर बड़ी मुसीबत नाज़ल हुई है और इस 20 या 50 रुपए से उन्हें जो रिलीफ दिया जा रहा है से उन का कुछ बनने वाला नहीं। लेकिन मुझे यह बता कर खुशी है कि गवर्नमैंट आफ इन्डिया की मिनिस्टरी ने पंजाब में हाउसिंग स्कीम के लिए डेढ़ करोड़ रुपए की रकम मन्जूर की है जिस के लिए हम ने फैसला किया है कि इस रकम में से बहुत सारा रुपया फ्लड एफैक्टिड एरियाज़ के अन्दर मकान बनाने के लिए दिया जाए और बाकी का इन्डस्ट्रियल एस्टेट्स में मजदूरों के लिए मकानात बनाने के लिए खर्च किया जाए। इस के लिए मैं गवर्नमैंट आफ इन्डिया का मश्कूर हूं जो उन्हों ने हमारी ज़रूरत को मद्देनजर रखते हुए यह रकम मन्जूर की है। इस के इलावा गवर्नमैंट आफ इन्डिया ने हमारे फलड एफैक्टिड एरियाज़ के लोगों की ज़रूरत को सामने रखते हुए 15 हज़ार टन का सेपेशल कोटा सीमिंट का जो साऊथ के लिए पहले इयर मार्कड था, उधर से काट कर हमें एलाट किया है जो हम सारे का सारा फ्लड एफैक्टिड एरियाज को दे रहे हैं ताकि उन की मदद हो सके। जो गरीब लोग इन फलडज से दुखी हो गए हैं उन को यह देने का फैसला किया है। इस के इलावा जो गरीब लोग फलडज़ से बड़े दुखी हो गए हैं और बेरोज़गार हो गए हैं जैसे ज़िला रोहतक में ऐसे लोग हैं या और जगहों पर हैं जहां पर फलडज़ का बड़ा ज़ोर रहा है वहां उन की मदद करने के लिए सरकार ने एक महीने के लिए फ्री राशन देने का फैसला किया है और अगर उन को और मदद देने की ज़रूरत समझी गई तो सरकार और देगी ऐसा करने में यह झिझक नहीं समझेगी।

फिर, स्पीकर साहब, यहां पर ज़िक्र किया गया है कि कई जगहों पर खुराक नहीं पहुंचाई गई लेकिन अब मुझे इस बात के एनाऊंस करने में खुशी होती है कि इस सिलसिले में गवर्नमैंट आफ इन्डिया से बार बार दरखास्त की गई थी और इस का नतीजा यह हुआ है कि आज रोहतक और बहादुरगढ़ की फलोर मिलज़ में 5,262 वैगंज़ आटे की और 12,583 वैगंज़ इम्पोर्टिड व्हीट की पहुंच गई हैं। यह आटा और गंदम फैयर प्राईस शाप्स पर सप्लाई की जाएगी और अगर और ज़रूरत समझी गई तो और फेयर प्राईस शाप्स भी खोली जाएंगी। (प्रशंसा) स्पीकर साहिब, मैं यह भी अर्ज कर देना चाहता हूं कि न सिर्फ यह कि उन को रिलीफ सरकार दे रही है बल्कि उन लोगों के लिए जो फलडज़ के कारण बेरोज़गार हो गए हैं उन को रोज़गार देने के लिए उन इलाकों में रिलीफ वर्कस भी खोले जा रहे हैं और खादी एण्ड विलेज इन्डस्ट्रीज़ वाले वहां जल्दी काम शुरू कर रहे हैं ताकि उन लोगों को वहां एम्पलाएमैंट मिल सके। इस के लिए वहां सामान मुहैया हो चुका है ताकि वहाँ जल्दी काम शुरू हो सके। उम्मीद है कि यह सारे रिलीफ वर्कस एक हफता के अन्दर अन्दर वहां शुरू हो जाएंगे। आप को यह भी बतला देना ज़रूरी समझता हूं कि गांव की जो एप्रोच रोडज़ हैं या जो लिंक ड्रेनज़ हैं या लोगों ने

गांव में जो अपने गांव को बचाने के लिए बांध बांधे हुए हैं उन को मज़बूत करने के लिए हम एक करोड़ रुपए खर्च करने जा रहे हैं ताकि आयंदा के लिए उन से बचाव हो सके। स्पीकर साहिब, हालांकि हमारी माली पोज़ीशन बड़ी टाईट है और हमें काफी हद तक कठिनाइयों का मुकाबला करना पड़ रहा है लेकिन इन सारी बातों को मद्देनज़र रखते हुए हम इस बात को नज़रअंदाज़ नहीं कर सकते कि पंजाब के जो दुखी लोग हैं और जो फलडज़ का शिकार हुए हैं उन्हें माली सहायता न मिले। हम इस के लिए गवर्नमैंट आफ इन्डिया का दरवाज़ा खटखटा रहे हैं और जहां से भी हमें कुछ मिलने की उम्मीद हो सकती है हम वहां दरवाज़ा खटखटाने से हिचकचाते नहीं हैं। हम इस के लिए सैंटर के फाइनैंस मिनिस्टर साहिब से मिले हैं और मुझे इस बात की खुशी है कि गवर्नमैंट आफ इन्डिया का सिम्पेथैटिक रवैया है और वह कोशिश कर रहे हैं कि हमें इन चीज़ों में मदद मिले। खास तौर पर ज़िला गुड़गांवाँ और ज़िला रोहतक के लोगों को या और जिन जगहों पर फलडज़ से ज्यादा नुक्सान हुआ है वहां लोगों को इमदाद मिले। इस के लिए हम ने स्पेशल फलडज़ रिलीफ आफीसर मुकर्रर किया है जिस का काम इन ज़िलों में फलडज़ के सिलसिले में जो काम होगा उसे देखना है ताकि वह अपनी पूरी तवज्जुह इस तरफ दे सके क्योंकि जो डिस्ट्रिक्ट एथारेटीज़ होती हैं वह दूसरी मसरूफियात के होने के कारण अपनी पूरी तवज्जुह इस तरफ नहीं दे सकती। वह अफसर होल टाइम इसी काम को देखेगा और विलेज टू विलेज फिर कर देखेगा कि वहाँ फलडज़ से क्या क्या प्राब्लम्ज़ पैदा हुई हैं और वह उन्हें हल करने की कोशिश करेगा।

इस के इलावा हम कुछ और बातें भी कर रहे हैं जिन से इन सारे फलडज़दा इलाकों के अन्दर लोगों को डाक्टरी सहायता पहुंचाई जा सके। जहाँ फलडज़ आए हैं वहां मवेशियों को वैक्सीनेशन कराने का इन्तज़ाम किया गया है ताकि वहां मिवेशी किसी बीमारी का शिकार न हो सकें। इसी तरह से जहाँ फलडज़ आए हैं और पानी खड़ा हो गया है वहां मलेरिया या और कोई दूसरी वबा न फैलने पाए क्योंकि ऐसे मौकों पर ऐसी वबा फैलने का खतरा होता है। उस की रोकथाम के लिए भी हम ज़रूरी कार्यवाइयाँ कर रहे हैं। मैं ने पहले भी अर्ज़ किया है कि इन तमाम चीज़ों की तरफ हम तवज्जुह दे रहे हैं और एमरजंसी के तौर पर कुछ स्टैप्स लिए हैं और आगे भी इस तरफ स्टैप्स लेने जा रहे हैं।

जिन डिस्ट्रिक्ट अफसरों ने या दूसरे बड़े अफसरों ने इन दिनों में बहुत काम किया है उन के हम मशकूर हैं। इसी तरह से जिन एसेम्बली के मैंबरों ने या दूसरे कई भाईयों ने वहां काम किया है हम उन के भी मशकूर हैं। नुकताचीनी करना इनका हक है और हम नुकताचीनी को वेलकम करते हैं लेकिन इस के साथ साथ इन्हें कनस्ट्रक्टिव तौर पर भी सोचना चाहिए।

[मुख्य मन्त्री]

फिर यहां पर नान ग्राफीशियल रीलीफ कमेटी का भी ज़िक्र किया गया है जिस की चेयरमैन महारानी पटियाला है । मैं महारानी पटियाला के बारे में अर्ज़ कर देना चाहता हूं कि वह काफी देर से पब्लिक लाईफ में काम कर रही हैं। वह मैंबर पार्लियामेंट भी हैं और उन्हों ने पब्लिक लाईफ में बड़ा इम्पार्टेंट काम किया है, इस सम्बंध में कोई दो राए नहीं हो सकती । इस सम्बन्ध में मैं यह बता देना चाहता हूं कि फलड रीलीफ के सिलसिले में उन्हों ने चीज़ें इकट्ठी करनी हैं, उन्हों ने कपड़े इकट्ठे करने हैं। दूध पाऊडर इकट्ठा करना है, दवाइयां इकट्ठी करनी हैं और कंबल इकट्ठे करने हैं और वह इस काम मे अपनी पूरी तवज्जुह इस तरफ दे रही हैं । यहां मैं यह भी अर्ज़ कर देना चाहता हूं कि इस काम में सिर्फ वह ही काम नहीं कर रही हैं । इस काम में दूसरे कई भाइयों को भी लगाया गया है । इस फलड रीलीफ कमेटी के अन्दर कई दूसरे मैंबर भी काम कर रहे हैं । इल के अलावा इस काम में पंजाब गवर्नमैंट के अफसर भी लगे हुए हैं । फिर कई सोशल आर्गे-नाइज़ेशन्ज़ जो इस सूबा में काम कर रही हैं उन को भी इस काम में हिस्सा डालने के लिए कहा गया है । जैसे भारत सेवक समाज है, सोशल वेलफेयर बोर्ड है, भारत स्काऊटस एण्ड गर्ल गाईड्ज़ आर्गेनाइज़ेशन है या खादी एण्ड विलेज इण्डस्ट्रीज़ बोर्ड है या भारत ग्राम महिला संघ है यह जितनी आर्गेनाइज़ेशन्ज़ है हम इन सब से काम लेना चाहते हैं और ले रहें हैं । इस के अलावा जो डिस्ट्रिक्टस रिलीफ कमेटीज़ बनाई जा रही हैं उन में एक एक इस एसेम्बली का मैम्बर और एक कौन्सल का मैम्बर होगा । मुझे इस बात पर अफसोस है कि बहुत कम एम० एल० एज० ऐसे हैं जिन्हों ने वहां जा कर काम किया है । दूसरी तरफ वह शहरी और दिहाती मसले इस रीलीफ कमेटी के सवाल पर से उठाने की कोशिश करते रहे हैं । मैं उन की खिदमत में अर्ज़ करता हूं कि इस में शहरी और देहाती का सवाल नहीं है उन्हों ने तो शहरों में से चीज़ें इकट्ठी करनी हैं और डिस्ट्रीब्यूशन का काम तो उस कमेटी ने नहीं करना । जो डिस्ट्रीब्यूशन कमेटी होगी उस के बारे में मैं हाउस को यकीन दिलाना चाहता हूं कि उस में एम० एल० एज़० और एम० एल० सीज़० होंगे, बलाक समितीज़ के चेयरमैन होंगे, जिला परिषद्ज़ के चेयरमैन होंगे, वहां जो सोशल आर्गेनाइज़ेशन्ज़ काम कर रही है उन के रिप्रीज़ैंटेटिव्ज़ होंगे और डिस्ट्रिक्ट एथारिटीज़ होगी । इस सम्बंध में मैं यह भी बता देना चाहता हूं कि हम ने कुछ टेक्सटाईल मिल्ज़ को एप्रोच किया है और कई जगहों से कुछ कपड़ा मिला भी है और हम और कपड़ा इकट्ठा करने की कोशिश कर रहे हैं और कुछ कंबल भी इकट्ठे कर कर रहें हैं क्योंकि एक महीने तक सर्दी का मौसम आने वाला है ताकि उन गरीब लोगों को जिन के पास फलडज़ के कारण कुछ नहीं रहा, यह दिए जा सकें । जो नीडी हैं या वीकर सैकशन आफ दी सोसाइटी हैं जिन को फलडज़ से नुक्सान पहुंचा हैं हम उन की हर तरह से मदद करना चाहते हैं । हम इस बात के लिए तैयार है कि आप और सजैशन्ज़ दें, हम उन को इम्पलीमैंट करने के लिये तैयार हैं । हम पार्लियामैंट

के मैम्बरान को असैम्बली के मैम्बरान को और दूसरे कन्स्ट्रक्टिव वर्करज़ को साथ लगाना चाहते हैं । मुझे खुशी होती, जिन मैम्बर साहिबान ने हम पर अटैक किया है अगर वह बताते कि वह किसी फलड स्ट्रिंकन एरिया में किसी गाँव में गए हैं और वहां के लोगों के नुक्सान को देखा है । (तालियां) जो साहिबान बोले हैं वह परसनल तौर पर किसी गांव में नहीं गए हैं । कुछ मैम्बर साहिबान ऐसे हैं जो गांवों में इन दिनों में गए हैं और मैं उन को खराजे तहसीन पेश करता हूं । उन में कुछ आपोज़ीशन के भी मैम्बर्ज़ हैं और कुछ इस पार्टी के भी हैं जिन्होंने काफी काम किया है और सराहनायोग्य काम किया है । यह जो फलड है यह एक नैशनल क्लैमिटी है और यह किसी पार्टी या ग्रुप का सवाल नहीं है इस को एक नैशनल प्राब्लम के तौर पर ही हल करने की कोशिश की जानी चाहिए । मैं आशा करता हूं कि सारे बहिन और भाई इस में मदद करेंगे । हम उन को नान-आफिश्यल कमेटी के काम से ऐसोसियेट करेंगे । हम उस में फिनांश्यल कमिश्नर को लेंगे, डायरैक्टर हैल्थ सर्विसिज़ को लेंगे, डायरैक्टर ऐनीमल हसबैंडरी को लेंगे, डायरैक्टर सोशल वैलफेयर को लेंगे, रैड्क्रास और सिविल सप्लाईज़ वालों को भी लेंगे गर्जेकि जिस जिस महकमों को ऐसोशियेट करने की ज़रूरत होगी उस को ऐसोसीयेट करेंगे । और मैं इस बात का आप को यकीन दिलाता हूं कि एक पैसा भी हम ज़ाया नहीं होने देंगे और पैसे पैसे का हिसाब रखा जायगा । (तालियां) इस में कोई प्रैस्टिज का सवाल नहीं है । आपोज़ीशन के जो भाई भी इस कमेटी के अन्दर काम करना चाहें, चाहे डिस्ट्रिक्ट लैवल पर या स्टेट लैवल पर हम उन को ऐसीशियेट करने के लिये तैयार हैं । (तालियां) मैं पंजाब के कोने २ में जा रहा हूं । टैक्सटाइल मिल मालिकों से मिला हूं, बिज़नैसमैन से मिला हूं और दूसरों से भी मिला हूं ताकि उन की मदद भी ली जा सके । हम ने इस मामले का सिर्फ रीलीफ के नुक्तानिगाह से देखना है, किसी परसनल निगाह से नहीं । शहरी या देहाती के नुक्ता निगाह से नहीं । नुकसान बड़ा भारी हुआ है और कोई भी सरकार शायद उस का अशरों अशीर भी नहीं अदा कर सकती । मगर सरकार इस दुख में लोगों के साथ शरीक हैं, उन से हमदर्दी है और यथा शक्ति सरकार उन की मदद भी करना चाहती है ।

तहसील झजर में जो तबाही आई है उस सिलसिले में हम ने गवर्नर साहिब को और उन के जरिये डीफैंस मिनिस्ट्री को ऐपरोच किया है ताकि पोस्टवार रीकन्सट्रक्शन फंड में से कुछ स्कीम्ज़ वर्क आउट कर के उस इलाके के एक्स सर्विसमैन और सर्विंग सोल्जर्ज़ की जिन की ज़मीन बरबाद हो गई है कुछ मदद कर सकें । यह सारी चीज़ हायर लैवल पर टेक अप कर रहें हैं । (तालियां) हम ने हिन्द सरकार की टैक्नीकल टीम के साथ भी बात-चीत की है और जहां भी उन की मदद ली जा सकी वह ली जायगी ।

इस के इलावा जिन मामलात का फ्लड् के सिलसिले में साथ वाली स्टेटस से ताल्लुक है जैसे घग्गर नदी, साहिबी नदी, और धांसा बंध—वगैरा हैं—मैं उन

[मुख्य मन्त्री]

सब की तफसील में नहीं जाना चाहता । सिर्फ इतना बताना चाहता हूं कि इन के सिलसिले में हम ने राजस्थान सरकार, दिल्ली और यूपी की सरकारों से कुछ बात चीत की है और कुछ, और करने वाले हैं, हायर लैवल पर मीटिंग बुलाने जा रहे हैं । उस में उन के और हमारे चीफ इंजनियर्ज़ होंगे और भी होंगे । दिल्ली और सैंट्रल सरकार से तीन चार मीटिंग्ज हो भी चुकी हैं, कुछ कन्क्रीट स्टैप्स लिये भी गए हैं । दो तीन कमेटियां बनी हैं । सारी चीज वर्क आउट की जा रही है, सरकार गाफिल नही है । कोशिश की जा रही है कि अगले चन्द हफतों के अन्दर जिन ज़मीनों में पानी भरा है उन में से डीवाटरिंग आपरेशनज के ज़रिये पानी निकाल कर खेतों को काबिले काश्त बनाया जाए और वहां पर आवाजाई जारी हो । ड्रिंकिंग वाटर की ज़रूरतों को पूरा करने के लिये भी एक लाख 70 हज़ार रुपया मन्ज़ूर किया है । (तालियाँ) छोटे पैमाने पर भी इस बारे में कोशिश जारी है । जहाँ पर पम्पस के जरिये से पानी निकाला जा सकता है वहाँ पर पम्प देने की कोशिश की जा रही है । इस में शक नही है कि प्राबलम बहुत बड़ा है, मुहीब है मगर मर्द लोग मुसीबतों का मुकाबला किया करते हैं । सब मुल्कों ने ऐशिया मुसीबतों का मुकाबला किया है । अमरीका की टैनैसी वैली, जो कि आज न केवल अमरीका को ही बल्कि सारी दुनिया को अनाज दे रही है, आज से 60, 70 साल पहिले का उस का इतिहास बताता है कि उस से बढ़ कर वाटर लौगड एरिया और कोई नहीं था । अमरीका ने उस सारे सवाल को हल किया, रूस ने भी इस सवाल को हल किया । मुझे खुशी होगी कि मैम्बरान सिर्फ नुक्ताचीनी तक ही न रह जाएं वह इस मसले का मुतालया करें अपनी स्कीमें और विचार टैक्नीकल टीम के सामने रखें, अफसरों के सामने, रखें, टैक्नीकल कमेटी के नोटिस में लाएं ताकि इस मुहीब प्राबलम का पर्मानैंट हल हो सके । हम आप की सजैशनज़ वैलकम करेंगे । (तालियां)

**ਕਾਮਰੇਡ ਬਾਬੂ ਸਿੰਘ ਮਾਸਟਰ** On a point of order, Sir. ਕੀ ਚੀਫ ਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਬ ਸਾਰੀ ਬਹਿਸ ਨੂੰ ਵਾਈਂਡ ਅਪ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਜਾਂ ਸਿਰਫ ਆਪਣੀ ਸਪੀਚ ਹੀ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ?

**Chief Minister** : I am intervening in the debate. मैं सिर्फ यह कहना चाहता हूं कि सारी बात और सारे हालात सरकार के मद्देनज़र हैं । मैं ने कुछ अपने ख्यालात इस बारे में आप के सामने रखे हैं और आप को यकीन दिलाना चाहता हूं कि हमारे जो भी रीसोर्सिज़ हैं वह हम इस प्राबलम के हल करने में लगाएंगे और हम गाफल नही हैं । आप साहिबान ने जो कुछ मुफीद सजैशन्ज़ दी हैं उनको मद्देनज़र रखेंगे, हम उन की कद्र करते हैं । मैं आशा करता हूं कि हम और आप सारे मिल कर इस प्राबलम को हल कर पाएंगे । (तालियां)

**श्रीमती शन्नोदेवी** (जगाधरी) : स्पीकर साहिब, मेरा कुछ बोलने का इरादा तो नहीं था मगर हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब ने एक बहुत अच्छी बात ध्यान में ला दी कि जो लोग वोकल होते हैं वही कुछ काम कर सकते हैं और जब कोई चुप कर जाता है तो काम होना बन्द हो जाता है । मुझे इस सदन की तरफ से एक ऐसी कुर्सी पर

बैठने का हुक्म हो गया जहां पर मैं दो साल तक गूंगी ही रही । अब समझ में आता है कि एक लाख लोगों ने मुझे यहां पर चुन कर भेजा है । आज इस हाउस के लीडर ने, पार्टी के नेता ने बताया है कि जागना चाहिए, कुछ बोलना चाहिए । इस लिये कुछ कहने के लिये खड़ी हुई हूं । फ्लड्ज़ के बारे में इन्हों ने अच्छी कमेटी बनाई है वह अच्छा काम कर रही है । उस कमेटी के शानदार सदर हैं । मैं किसी अफसर का नाम नहीं लेना चाहती क्योंकि अफसरों का नाम लेना आम तौर पर मैं पसंद नहीं करती । मुनासिब नहीं होता । बहुत अच्छी बात है कि कमेटी ऐसी बनाई गई है कि जो इस बात का इन्तज़ाम करेगी कि आइंदा के लिए फ्लड्ज़ को कैसे रोका जा सकता है । मुझे इस बात का गिला नहीं कि किस ज़िला से कितने मेम्बर यहां पर आए हैं और इस ज़िला से या उस ज़िला से कितने मिनिस्टर आएं हैं या कौन मेम्बर मिनिस्टरों के करीब हैं । अम्बाला ज़िला एक ऐसा ज़िला है जो बीच में पड़ता है । पंजाबी रिजन या हिन्दी रिजन से मुझे कोई वास्ता नहीं मेरे लिए तो एक पंजाब है और मुझे तो पंजाब ही समझ आता है । इस के मध्य में मेरा ज़िला है । यह तो भगवान की लीला है कि मैं ही एक व्यक्ति हूं कि जहां पर भी जाती हूं वहां पर हड़ आ जाते हैं । यह बदकिस्मती की बात है । 1956 में रोहतक में मैं थी वहां पर इतने फ्लड्ज़ आए कि 9 फुट तक पानी ही पानी था । बड़ी बड़ी किश्तियां चलती थीं और कभी कभी उलट भी जाती थीं । इस बार अम्बाला ज़िला में परमात्मा की दया रही कि सिर्फ जगाधरी और रोपड़ तहसीलों में ही पानी आया है। चीफ मिनिस्टर साहिब का कहना है कि इलाके के मेम्बर वोकल होने चाहिए । ज्यादा वोकल हो और गूंगा और बहरा न हो वह इलाके के लिए कुछ कर सकता है । क्या वोकल होने से हड़ को रोका जा सकता है ? अगर ऐसा है तो कोई वोकल रख लें ।

दूसरी बात मैं बोर्ड के बारे में करना चाहती हूं । बोर्ड बनाया गया है और मुझे इस बात की तो खुशी है कि उसकी सदर एक बहन को बनाया गया है । मैं कह नहीं सकती कि वह कहां कहां तक घुटनों पानी में जाएंगी और कीचड़ में जा कर काम करेंगी, जैसा कि मिस्टर फलैचर, राम किशन और शन्नो देवी जा सकेंगे पानी के अन्दर वहां पर वह जा सकेंगी । (प्रशंसा)

मैं एक बात और कहना चाहती हूं कि इन फ्लड्ज़ को रोकने के लिए और बातों को करने की ज़रूरत है । स्पीकर साहिब, मैं आपकी मारफत बताना चाहती हूं कि सब से ज़रूरी बात है कि वर्क दी प्लान और प्लेन दी वर्क । इस से यह न समझा जाए कि मैं अपने बारे में कह रही हूं लेकिन यह एक हकीकत है कि रेलवे वर्कशाप में हड़ आ गया मैं खुद वहां पर गई । सन् 1955 में अमृतसर में बाढ़ आ गई । कई दूसरे शहर भी जज़ीरे बन गए थे । बड़ी दौड़ धूप की गई । मुझे यह बात बताते शर्म आती है कि मैं ने एक घोड़ा मंगवाया और उस पर चढ़ कर एक लम्बे से बांस को हाथ में ले लिया और पानी को नापती गई । नापने के बाद जहां पर उसका नैचरल फलो हो सकता था वहां पर मैं ने कस्सी लगवा दी और पानी निकलवा दिया था । किसी किसान ने आ कर कहा कि मेरी गोभी की सब्ज़ी खराब हो गई है तो

[श्रीमती शन्नो देवी]

उसे सरकार से कम्पैनसेशन दिला दिया । और 2 महीने तक पानी निकलता रहा । आज वहां पर पक्का पानी का रास्ता बन गया है । मेरे कहने का मतलब है कि काम इस तरह से ही हो सकता है ।

मैं आपकी मारफत एक और बात कहना चाहती हूं कि जब तक पी० डब्ल्यू० डी० इरीगेशन और रेलवे तीनों मिल कर अपना दिमाग न लगाएंगे यह काम नहीं होने वाला और फलड्ज़ की प्राबलम को हल नहीं किया जा सक्ता। मैं ने खुद देखा है कि एक तरफ रेलवे का कोई साइफन आ गया है और दूसरी तरफ पी० डब्ल्यू० डी० वालों ने सड़क बना दी है बगैर इस बात को देखे कि पानी किस तरफ से जाएगा । इन तीनों महकमों के इलावा दो और महकमे हैं जिन का इनडायरैक्टली असर पड़ता है और वह हैं सिवल सप्लाइज़ का और इन्डसट्रीज़ का ।

सिवल सप्लाइज़ वालों ने रोहतक में और अमृतसर में अन्धा धुन्ध भठ्ठों के परमिट दिए हैं और सड़क के साथ साथ क़सबों के पास भट्ठों के चलने की वजह से भारी गढ़े पड़ गए हैं और झील सी बन गई है जो आफत का बाइस बन गई है ।

इसी तरह से इण्डस्ट्रीज़ है । इन्हों ने इस बात को नहीं देखा कि इन्डसट्रिअल एस्टेट्स किस जगह पर बनाई जाएं । यह नहीं देखा गया कि जगह ऊंची है या नीची है । वल्लभगढ़, सोनीपत और दूसरी जगहों पर जो इन्डस्ट्रियल एस्टेट्स कायम की गई हैं वह ठीक जगह पर नहीं और आज इस बाढ़ के कारण तबाह हो गई हैं। इस लिए मैं यह कहती हूं कि इन सारे महक्मों को मिल कर प्लान बना कर काम करना चाहिए । यदि ऐसा किया जाए तो फलड्ज़ को रोका जा सकता है ।

मैं यह दो ही तजवीजें आप के सामने रखना चाहती थी आप की तकरीर को सुन कर बहरों और गूंगों को बोलने पर मजबूर होना पड़ा । लेकिन इतनी ही दरखास्त है कि महारानी पटियाला पर रहम किया जाए और 1 लाख नहीं करोड़ रुपया लगा कर भी इलाका को बचा लिया जाए तो मशकूर हूंगी ।

*(At this stage a large number of hon. Members stood up to catch the eye of the hon. Speaker)*

**Extension of time of the Sitting of the House**

**Mr. Speaker** : The duration of the sitting will be extended if the House is unanimous.

**Voices** : Yes, the House is unanimous that the sitting may be extended as there are still many hon. Members who want to participate in the discussion on the flood situation in the State.

**Mr. Speaker** : The duration of the sitting of the House is extended by one hour.

**ਕਾਮਰੇਡ ਭਾਨ ਸਿੰਘ ਭੌਰਾ** (ਧੂਰੀ ਐਸ. ਸੀ.) **:** ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਵੇਂ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਮਰਜ਼ ਬੜਤਾ ਗਿਆ ਜੂੰ ਜੂੰ ਦਵਾ ਕੀ ਉਹੋ ਹਾਲ ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਹੈ । ਜਦੋਂ ਸੰਨ 1955 ਵਿਚ ਹੜ ਆਏ ਅਤੇ ਉਸ ਤੋਂ ਪਿਛੋਂ ਤਕਰੀਬਨ ਹਰ ਸਾਲ ਹੜ ਆ ਰਹੇ ਹਨ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਅਜ ਤਕ ਉਨ੍ਹਾਂ ਹੜਾ ਦਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਕਰਨ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਕਰਦੀ ਆ ਰਹੀ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਹੜਾਂ ਤੋਂ ਕੋਈ ਸਿਖਿਆ ਨਹੀਂ ਮਿਲੀ ਅਤੇ ਅਜ ਨੌਂ ਸਾਲ ਤਕ ਵੀ ਇਹ ਉਸ ਦਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਨਾ ਕਰ ਸਕੇ । ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਯਕੀਨ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਮਨ ਵਿਚ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਹੜਾਂ ਲਈ ਕੋਈ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੀ । ਅਜ ਹਾਲਤ ਇਹ **ਹੈ** ਕਿ ਜਿਥੇ ਪਹਿਲਾਂ ਕਦੇ ਪਾਣੀ ਨਹੀਂ ਸੀ ਗਿਆ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਸੁਣਿਆ ਸੀ ਕਿ ਇਸ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ ਵੀ ਪਾਣੀ ਆ ਸਕਦਾ ਹੈ ਉਸ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ ਵੀ ਪਾਣੀ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਬਹੁਤ ਤਬਾਹੀ ਹੋਈ ਹੈ । ਇਹ ਇਕ ਅਜਿਹੀ ਗੱਲ ਹੈ ਜਿਸ ਤੇ ਵਿਚਾਰ ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਸੀ ਜਿਸ ਤੋਂ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਅਖਾਂ ਮੀਟ ਲਈਆਂ ਹਨ । ਇਸ ਦਾ ਪ੍ਰਬੰਧ ਤਾਂ ਹੀ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ ਜੇਕਰ ਸਰਕਾਰ ਸਾਰੇ ਪੰਜਾਬ ਲਈ ਇਕ ਮਾਸਟਰ ਪਲਾਨ ਤਿਆਰ ਕਰੇ ਅਤੇ ਇਸ ਬੀਮਾਰੀ ਦਾ ਜੋ ਇਲਾਜ ਪਹਿਲਾਂ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਉਹ ਕਿਉਂਕਿ ਗਲਤ ਸਾਬਤ ਹੋਇਆ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਰੋਗ ਤੋਂ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਮੁਕਤੀ ਦਿਲਾਣ ਲਈ ਇਕ ਵਡੇ ਅਪ੍ਰੇਸ਼ਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਅਪ੍ਰੇਸ਼ਨ ਮਾਸਟਰ ਪਲਾਨ ਰਾਹੀਂ ਹੀ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਥਾਰੋ ਇਨਵੈਸਟੀਗੇਸ਼ਨ ਕਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ਕਿ ਕਿਉਂ ਨੁਕਸਾਨ ਹਰ ਸਾਲ ਵਧਦਾ ਚਲਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਅਤੇ ਤਬਾਹੀ ਅਗੇ ਨਾਲੋਂ ਵਧ ਰਹੀ ਹੈ । ਇਸ ਦੇ ਕੀ ਕਾਰਨ ਹਨ । ਇਸ ਗਲ ਨੂੰ ਲੈਕਚਰਾਂ ਨਾਲ ਹਲ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜ਼ਾ ਸਕਦਾ । ਇਸ ਦਾ ਕਾਰਨ ਸਾਰੇ ਜਾਣਦੇ ਹਨ ? ਇਸ ਦਾ ਵਡਾ ਕਾਰਨ ਇਨਜਨੀਅਰਾਂ ਨੇ ਵੀ ਪਤਾ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ ਡਰੇਨਾਂ ਦੀ ਐਲਾਇਨਮੈਂਟ ਗਲਤ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਗਲਤ ਐਲਾਇਨਮੈਂਟ ਦਾ ਹੀ ਕਾਰਨ ਹੈ ਕਿ ਮਲੇਰਕੋਟਲਾ ਵਿਚ ਮਹੈਰਾਂਣਾ ਡ੍ਰੇਨ ਨੇ ਨੁਕਸਾਨ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਇਸ ਡਰੇਨ ਨੂੰ ਸ਼ੁਰੂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਫ਼ਿਰ ਇਸ ਨੂੰ ਇਕ ਮੀਲ ਟਿਬਿਆਂ ਵਿਚੋਂ ਲਿਜਾ ਕੇ ਪਾਣੀ ਦੇ ਕੋਰਸ ਨੂੰ ਨੈਚਰਲ ਫਲੋ ਤੋਂ ਹਟਾ ਦਿਤਾ ਅਤੇ ਇਹ ਗਲ ਆਮ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਵੀ ਸਮਝ ਆ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਪਰ ਜਦ ਇਨਜੀਨੀਅਰਾਂ ਨੂੰ ਪੁਛਿਆ ਗਿਆ ਤਾਂ ਇਹ ਜਵਾਬ ਮਿਲਿਆ ਕਿ ਇਹ ਤਾਂ ਟੈਕਨੀਕਲ ਮਾਮਲਾ ਹੈ । ਉਸ ਪਾਣੀ ਨੇ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਪਿੰਡ ਢਾਅ ਦਿਤੇ ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀਆਂ ਫਸਲਾ ਮਾਰੀਆਂ ਗਈਆਂ ਪਰ ਕਿਸੇ ਨੇ ਇਕ ਨਾ ਸੁਣੀ ਅਤੇ ਬਾਵਜੂਦ ਇਨ੍ਹਾਂ ਪ੍ਰੋਟੈਸਟ ਕਰਨ ਦੇ ਐਲਾਇਨਮੈਂਟ ਪਕੀ ਕਰ ਦਿਤੀ । ਇਨਜਨੀਅਰਾਂ ਨੇ ਇਸ ਨੂੰ ਅਪਣੇ ਪ੍ਰੈਸਟੀਜ ਦਾ ਸਵਾਲ ਬਣਾ ਲਿਆ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਇਹ ਗਲ ਬਿਲਕੁਲ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਸੀ । ਅਜੇ ਤਕ ਇਸ ਅਲਾਇਨਮੈਂਟ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਬਦਲਿਆ ਗਿਆ । ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੈਰੋਂ ਡਰੇਨ ਹੈ ਜਿਸ ਨੂੰ ਚੈਨੇਲਾਇਜ਼ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਬਬਨਪੁਰ ਤੋਂ ਇਸ ਨੂੰ ਨਹਿਰ ਵਿਚ ਪਾਉਣਾ ਹੈ । 14 ਫੁਟ ਡੂੰਘਾ ਅਤੇ 100 ਫੁਟ ਚੌੜਾ ਨਾਲਾ ਕਢ ਰਹੇ ਹਨ । ਇਸ ਨਾਲ ਇਤਨੀ ਜ਼ਮੀਨ ਦਾ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ ਪਰ ਪਿੰਡਾਂ ਵਾਲੇ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦੀ ਕੋਈ ਸੁਣਵਾਈ ਨਹੀਂ, ਜੇਕਰ ਅਫਸਰਾਂ ਨੂੰ ਮਿਲਦੇ ਹਾਂ ਤਾਂ ਉਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਇਕ ਜਿਮੀਂਦਾਰ ਨੂੰ ਮਨਾ ਲਉ ਇਸ ਦੀ ਐਲਾਇਨਮੈਂਟ ਨੂੰ ਅਸੀਂ ਬਦਲ ਦਿੰਦੇ ਹਾਂ ਪਰ ਉਸ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਮਨਾਵੇ ਕੌਣ ? ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਕ ਐਕਸੀਅਨ ਦੇ ਹਥ ਵਿਚ ਸਾਰੀ ਤਾਕਤ ਹੈ ਇਸ ਤੋਂ ਜੋ ਅੰਦਾਜ਼ਾ ਤੁਸੀਂ ਲਗਾਓ ਲਗਾਇਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਗਲ ਤਾਂ ਐਕਸ ਈ ਐਨ ਵੀ ਆਪ ਮਨਦੇ ਹਨ । ਪਿੰਡ ਮਰਦੇ ਪਏ ਹਨ ਪਰ ਕੋਈ ਸੁਣਵਾਈ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਕੋਈ ਮਨਣ ਵਾਲਾ ਹੈ । ਮੇਰੀ ਇਤਲਾਹ ਹੈ ਕਿ ਐਕਸੀਅਨ ਮਲੇਰਕੋਟਲਾ ਨੇ ਪਿੰਡ ਮੁੰਹਮਦਰਗੜ੍ਹ ਦੇ ਇਕ ਕਿਸਾਨ ਤੋਂ ਰਿਸ਼ਵਤ ਲਈ ਹੈ ।

[ਕਾਮਰੇਡ ਭਾਨ ਸਿੰਘ ਭੌਰਾ]

ਇਸ ਦਾ ਸਬੂਤ ਉਸ ਨਾਲ ਗੱਲ ਕਰਨ ਤੋਂ ਮਿਲਦਾ ਹੈ । ਜਦੋਂ ਗੱਲ ਕਰੋ ਉਹ ਕਹੇਗਾ ਉਸ ਕਿਸਾਨ ਨੂੰ ਮਨਾ ਲਉ ਅਸੀਂ ਅਲਾਈਨਮੈਂਟ ਬਦਲ ਦਿੰਦੇ ਹਾਂ ਪਰ ਦੂਸਰੇ ਪਾਸੇ ਸਾਰਾ ਪਿੰਡ ਮਰਦਾ ਹੈ ਉਸਦੀ ਕੋਈ ਪਰਵਾਹ ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ । ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਹੋਰ ਕਈ ਗੱਲਾਂ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਕਰਕੇ ਮੇਰੇ ਹਲਕੇ ਦੇ ਵਿਚ ਤਬਾਹੀ ਆ ਰਹੀ ਹੈ । ਲਿੰਕ ਡਰੇਨਜ਼ ਦੇ ਨਾ ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਪਾਣੀ ਅਗੇ ਨਹੀਂ ਨਿਕਲਦਾ ਤੇ ਉਹ ਆਲੇ ਦੁਆਲੇ ਦੇ ਪਿੰਡਾਂ ਦੇ ਵਿਚ ਤਬਾਹੀ ਮਚਾ ਦਿੰਦਾ ਹੈ । 1955 ਤੋਂ ਅਸੀਂ ਪੁਕਾਰਦੇ ਆ ਰਹੇ ਹਾਂ ਮੁਤਲਕਾ ਡਿਪਟੀ ਕਮਿਸ਼ਨਰਾਂ ਨੂੰ ਵੀ ਮੌਕੇ ਵਿਖਾਏ ਹਨ ਪਰ ਅਜ ਤਾਂਈ ਕਿਸੇ ਨੇ ਕੋਈ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ । ਪਿੰਡ ਨੰਗਲ ਖੇੜੀ, ਫੁਲੇਵਾਲ, ਖੇੜੀ ਕਲਾਂ ਜਦੋਂ ਐਕਸੀਅਨ ਦੌਰੇ ਤੇ ਗਿਆ ਮੌਕਾ ਵੀ ਦਿਖਾਇਆ ਪਰ ਅਜ ਤਾਈਂ ਇਸ ਇਲਾਕੇ ਦਾ ਕੋਈ ਅਫਸਰ ਸਰਵੇ ਕਰਨ ਨਹੀਂ ਗਿਆ । ਜ਼ਿਲਾ ਡਰੇਨੇਜ ਕਮੇਟੀ ਵਿਚ ਵਿਚਾਰ ਹੋਈ ਸੀ ਐਕਸੀਅਨ ਅਤੇ ਜ਼ਿਲਾ ਅਧੀਕਾਰੀਆਂ ਨੇ ਯਕੀਨ ਦੁਆਇਆ ਕਿ ਅਸੀਂ ਤੁਹਾਡੀਆਂ ਸਾਰੀਆਂ ਤਕਲੀਫਾਂ ਦੂਰ ਕਰ ਦਿਆਂਗੇ । ਇਹ ਇਹੋ ਜਿਹੇ ਅਫਸਰ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀਆਂ ਤਕਲੀਫਾਂ ਤਾਂ ਕੀ ਦੂਰ ਕਰਨੀਆਂ ਸੀ, ਸਗੋਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਲਾਰਿਆਂ ਵਿਚ ਰਖਦੇ ਹਨ । ਜਦੋਂ ਤਕ ਇਨ੍ਹਾਂ ਅਫਸਰਾਂ ਦੀਆਂ ਤਬਦੀਲੀਆਂ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆ, ਇਹ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਕਰਨਗੇ, ਇਹ ਕੈਰੋਂਸ਼ਾਹੀ ਵੇਲੇ ਦੇ ਪੁਰਾਨੇ ਅਫਸਰ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਇਥੇ ਫਸੇ ਹੋਏ ਹਨ । ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਤਬਾਹ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ । ਠੇਕਦਾਰ ਅਤੇ ਇੰਜਨੀਅਰ ਮਿਲ ਕੇ ਡ੍ਰੇਨਾਂ ਅਤੇ ਪੁਲਾਂ ਦਾ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਨ, ਜਿਸ ਲਈ ਮਜ਼ਬੂਤੀ ਦਾਂ ਕੋਈ ਵੀ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ, ਪੁਲ ਜਾਂ ਸਾਈਫਨਾਂ ਵਗੈਰਾ ਜਿਤਨੀਆਂ ਵੀ ਬਣਾਈਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ, ਇਹ ਠੇਕੇਦਾਰਾਂ ਰਾਹੀਂ ਨਹੀਂ ਬਣਨੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ । ਠੇਕੇਦਾਰੀ ਸਿਸਟਮ ਖ਼ਤਮ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਜਦੋਂ ਵੀ ਕੋਈ ਠੇਕਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਇਹ ਇਕ ਪੱਕਾ ਕੋਠਾ ਪਾਕੇ ਨਿਸ਼ਾਨੀ ਬਣਾ ਛਡਦੇ ਹਨ ਕੋਈ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਕਰਾਉਂਦੇ ਅਤੇ ਸਾਲ-ਸਾਲ ਡੇਢ-ਡੇਢ ਸਾਲ ਉਹ ਕੋਠਾ ਬਣਿਆ ਰਹਿੰਦਾ ਹੈ ਠੇਕੇ ਦੇ ਨਾਉਂ ਤੇ ਪੈਸੇ ਵਸੂਲ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਜਦੋਂ ਬਰਸ਼ਾਤ ਸ਼ੁਰੂ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਉਸ ਵੇਲੇ ਪੁਲ ਬਣਨ ਲਗਦੇ ਹਨ । ਠੇਕੇਦਾਰ ਸੀਮੈਂਟ ਵੇਚਦੇ ਹਨ । ਬਲੈਕ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਡਰੇਨਾ ਦੀ ਮੇਨਟੇਨੈਂਸ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ । ਇਸ ਦਾ ਸਹੀ ਤਰੀਕਾ ਇਹੋ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਅੱਜ ਹੀ ਸਾਇੰਟਫਿਕ ਢੰਗ ਨਾਲ ਸਰਵੇ ਕਰਵਾਕੇ ਡਰੇਨੇਜ਼ ਦਾ ਕੋਈ ਪ੍ਰਬੰਧ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਠੇਕੇਦਾਰੀ ਸਿਸਟਮ ਨੂੰ ਖਤਮ ਕਰਕੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਖੁਦ ਅਪਣੀ ਨਿਗਰਾਨੀ ਵਿਚ ਕੰਮ ਕਰਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

ਰੀਲੀਫ ਦੇ ਵੰਡਣ ਵਾਸਤੇ ਏਥੇ ਅਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਦੇ ਇਕ ਮੈਂਬਰ ਨੇ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਸੀ ਕਿ ਬੜਾ ਘਟ ਫੰਡ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂ ਕਿ ਰੀਲੀਫ ਜ਼ਰੂਰਤ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਬਲਕਿ ਇਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੋਈ ਲੋੜ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ । ਇਸ ਗੱਲ ਦੀ ਪੜਤਾਲ ਤੁਸੀਂ ਮੇਰੇ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ ਜਾ ਕੇ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹੋ ਕਿ ਕਦੇ ਕਿਸੇ ਅਫਸਰ ਨੇ ਜਾਕੇ ਪੁਛਿਆ ਤੱਕ ਨਹੀਂ ਕਿ ਜੋ ਵੀ ਰੀਲੀਫ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਕੀ ਉਹ ਸਹੀ ਸੀ ਜਾਂ ਨਹੀਂ । ਮੁੱਖ ਮੰਤਰੀ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਰੀਲੀਫ ਕਮੇਟੀਆਂ ਬਣਾਈਆਂ ਗਈਆਂ ਪਰ ਸਾਡੇ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ ਕਿਸੇ ਵਿਰੋਧੀ ਪਾਰਟੀ ਦੇ ਐਮ० ਐਲ० ਏ० ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਪੁਛਿਆਂ ਗਿਆ । ਤਹਸੀਲਦਾਰ ਅਪਣੀ ਮਰਜ਼ੀ ਨਾਲ ਜਿਸ ਨੂੰ ਜਿਤਨਾ ਰੀਲੀਫ ਦੇਣਾ ਚਾਹੇ ਦੇ ਦਿੰਦਾ ਹੈ । ਇਹ ਗੱਲ ਮੈਂ ਡੀ. ਸੀ. ਦੇ ਨੋਟਸ ਵਿਚ ਵੀ ਲਿਆਂਦੀ ਅਤੇ ਤਿੰਨ ਚਾਰ ਪਿੰਡਾਂ ਤੋਂ ਹਰੀਜਨਾਂ ਦੀਆਂ ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਵੀ ਦਿਵਾਈਆਂ ਪਰ ਅਜੇ ਤੱਕ ਕੋਈ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਲੱਗਿਆ । ਜੇ ਚੀਫ

ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕੁਝ ਮਿਲੇ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਉਚੇਚਾ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

ਮੈਂ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਧਿਆਨ ਵਿਚ, ਜਿਹੜੀ ਗੱਲ ਦਿਵਾਉਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਉਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਪਿਛੇ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਜੇਲ੍ਹਾਂ ਕੱਟੀਆਂ ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਕਿ ਰਜਵਾੜਿਆਂ ਤੋਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਨਿਜਾਤ ਦੁਆਈ ਜਾਏ ਉਹ ਲੋਕ ਮਹਾਰਾਣੀ ਪਟਿਆਲਾ ਨੂੰ ਅੱਜ ਫ਼ਲਡ ਰੀਲੀਫ ਕਮੇਟੀ ਦਾ ਚੇਅਰਮੈਨ ਨਹੀਂ ਰਖ ਸਕਦੇ । ਹਿੰਦੋਸਤਾਨ ਅਜ਼ਾਦ ਹੋਏ ਨੂੰ ਅੱਜ 17 ਸਾਲ ਹੋ ਗਏ ਹਨ ਪਰ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਅਜੇ ਵੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਰਾਜਿਆਂ ਮਹਾਰਾਜਿਆਂ ਨੂੰ ਅਗੇ ਲਈ ਫਿਰਦੀ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਬਜਾਏ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਕਿਸੇ ਦੇਸ਼ ਭਗਤ ਨੂੰ ਲਾਕੇ ਪਰਵਰਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਮਾਜ ਦੇ ਦੁਸ਼ਮਣਾ ਨੂੰ ਤਾਂ ਦੂਰ ਹੀ ਰੱਖਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਪਰ ਤੁਸੀਂ ਇਹੋ ਜਿਹਾਂ ਨੂੰ ਸਾਡੇ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਰੀਲੀਫ ਦੇਣ ਵਾਸਤੇ ਲਾ ਰਖਿਆ ਹੈ, ਇਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਬੇਇਜ਼ਤੀ ਹੈ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਰੁਧ ਲੜਾਈ ਲੜੀ। ਜੇ ਅਜ ਮਹਾਰਾਣੀ ਪਟਿਆਲਾ ਨੂੰ ਗਰੀਬ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਅੰਨ ਦਾਤਾ ਬਨਾਉਣਾ ਹੈ ਤਾਂ ਲੋਕ ਤੁਹਾਨੂੰ ਭੀ ਲੋਕ-ਰਾਜ ਦੇ ਹਾਮੀ ਨਹੀਂ ਕਹਿਣਗੇ ।

ਕਿੰਨਾਂ ਚੰਗਾ ਹੁੰਦਾ ਜੇ ਸਾਡੇ ਮੁੱਖ ਮੰਤਰੀ ਸਾਹਿਬ ਰਜਵਾੜਿਆਂ ਦੇ ਅਸਰ ਹੇਠੋਂ ਨਿਕਲਦੇ ਤੇ ਕਿਸੇ ਦੇਸ਼ ਭਗਤ ਇਸਤਰੀ ਨੂੰ ਇਸ'ਦਾ ਚੇਅਰਮੈਨ ਬਣਾਇਆ ਜਾਂਦਾ ਜਿਵੇਂ ਸਾਡੇ ਕੋਲ ਬੀਬੀ ਸ਼ਨੋ ਦੇਵੀ ਹੈ ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਮੈਂ ਤੁਹਾਡਾ ਧੰਨਵਾਦ ਕਰਦਾ ਹਾਂ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਸ਼ਬਦਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਅਪਣੀ ਥਾਂ ਲੈਂਦਾ ਹਾਂ ।

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਮੀਤ ਸਿੰਘ** (ਮਲੋਟ) : ਅੱਜ ਅਸੀਂ ਅਪਣੇ ਸੂਬੇ ਵਿੱਚ ਆਏ ਫਲਡਜ਼ ਤੇ ਵਿਚਾਰ ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ। ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਵਿੱਚ ਵਿਸ਼ੇਸ਼ ਕਰਕੇ ਹੜਾਂ ਨਾਲ ਬਹੁਤ ਹੀ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਗੁਰਬਾਣੀ ਵਿੱਚ ਵੀ ਹੜਾਂ ਬਾਰੇ ਲਿਖਿਆ ਹੈ "ਹੜ ਆਏ ਕਦੇ ਨ ਥਮਣ ਦਰਿਆ ਵਹੰਦੇ' ਹੜਾਂ ਦੇ ਮੁਤਾਲਿਕ ਵਾਰਸ ਸ਼ਾਹ ਨੇ ਵੀ ਲਿਖਿਆ ਹੈ "ਨਹੀਂ ਲਗਦੇ ਹੜਾਂ ਨੂੰ ਬੰਨ੍ਹ ਹੀਰੇ"।

**ਇਕ ਮਾਨਯੋਗ ਮੈਂਬਰ** : ਉਹ ਤਾਂ ਇਸ਼ਕ ਦੇ ਹੜ ਆਖਦਾ ਸੀ। (ਹਾਸਾ)

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਮੀਤ ਸਿੰਘ** : ਹਰ ਸਾਲ ਅਸੀਂ ਦੇਖਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਕਰੋੜਾਂ ਰੁਪਏ ਦੀ ਫਸਲ ਤਬਾਹ ਹੋ ਜਾਂਦੀ ਹੈ, ਇਹ ਇਕ ਕੁਦਰਤੀ ਕਹਿਰ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਪੰਜਾਬ ਤੇ ਨਾਂਜ਼ਲ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਅਫਸਰਾਂ ਦੀ ਨਿੰਦਿਆ ਕਰਨੀ ਕਿ ਫਲਾਂ ਆਦਮੀ ਦੀ ਗਲਤੀ ਹੈ ਜਾਂ ਫਲਾਂ ਨੇ ਇਸ ਮੌਕੇ ਠੀਕ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਕ ਦੂਜੇ ਨੂੰ ਤਾਨੇ ਮੇਣੇ ਦੇਣ ਦੀ ਬਜਾਏ ਇਹ ਚੀਜ ਨੂੰ ਸੀਰੀ-ਅਸਲੀ ਟੇਕਅਪ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਸਾਨੂੰ ਫਲਡਿਡ ਏਰੀਆ ਦੀ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਸਹਾਇਤਾ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਭਾਵੇ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਫ਼ਲਡਜ਼ ਦੇ ਸਿਲਸਲੇ ਵਿੱਚ ਵੀ ਰੀਲੀਫ ਦਿੱਤਾ ਹੈ, ਫੇਰ ਵੀ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਫਲਡਿਡ ਏਰੀਆਜ਼ ਨੂੰ ਰੀਲੀਫ ਲਈ ਕੁਝ ਦੇਣ ਵਾਸਤੇ ਅਪੀਲ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਜਿਸ ਨਾਲ ਕਿ ਹੜ੍ਹਾਂ ਵਾਲੇ ਇਲਾਕੇ ਦੀ ਇਮਦਾਦ ਹੋ ਸਕੇ । ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿੱਚ ਰੀਲੀਫ ਇਕਠਾ ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ ਤੁਰੰਤ ਹੀ ਇਕ ਰੀਲੀਫ ਕਮੇਟੀ ਬਣਾ ਦੇਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਜੇ ਅਸੀ ਬੰਗਾਲ, ਆਸਾਮ ਵਗੈਰਾ ਲਈ ਕਾਲਾਂ ਵੇਲੇ ਇਮਦਾਦ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਾਂ ਤਾਂ ਕੀ ਅਸੀਂ ਆਪਣੇ ਇਲਾਕੇ ਦੇ ਭਰਾਵਾਂ ਦੀ ਮਦਦ ਨਹੀ ਕਰ ਸਕਦੇ ? ਸਾਨੂੰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਪੈਸੇ ਇਕਠੇ ਕਰਨ ਦਾ ਵਧ ਤੋਂ ਵਧ ਉਪਰਾਲਾ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । 90 ਲਖ ਏਕੜ ਜ਼ਮੀਨ ਹੈ ਜਿਹੜੀ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਕਾਬਲੇ ਕਾਸ਼ਤ ਹੈ ਪਰ ਇਸ ਵਿੱਚੋਂ ਕੋਈ 40

[ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਮੀਤ ਸਿੰਘ]

ਲੱਖ ਏਕੜ ਜ਼ਮੀਨ ਐਸੀ ਹੈ ਜਿਹੜੀ ਹੜ੍ਹਾਂ ਕਾਰਨ ਤਬਾਹ ਹੋ ਗਈ ਹੈ । ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਇਸ ਜ਼ਮੀਨ ਵਿੱਚੋਂ 33 ਫੀ ਸਦੀ ਰਕਬਾ ਕਾਬਲ ਕਾਸ਼ਤ ਬਣਾ ਲਈਏ ਤਾਂ ਇਸਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਪੰਜਾਬ ਦੀ 33 ਫੀ ਸਦੀ ਪ੍ਰੋਡਕਸ਼ਨ ਵਧਾ ਲਈ ਹੈ । ਇਹ ਇਕ ਐਸਾ ਮਸਲਾ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਸਾਨੂੰ ਆਲ ਇੰਡਿਆ ਲੈਵਲ ਤੇ ਅਤੇ ਵਾਰ ਫੁਟਿੰਗ ਤੇ ਹਲ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਹ ਮਸਲਾ ਕਿਸੇ ਇਕ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ ਕਰਨ ਵਾਲਾ ਨਹੀਂ ਨਾ ਇਹ ਅਕਲੇ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦਾ ਮਸਲਾ ਹੈ । ਇਹ ਤਾਂ ਨੈਸ਼ਨਲ ਮਸਲਾ ਬਣ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਮਸਲਾ ਤਕਰੀਬਨ ਸਾਰੇ ਸੂਬਿਆਂ ਦਾ ਇਕੋ ਜੇਹਾ ਹੈ । ਅੱਜ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਜ਼ਿਮੇ ਤਕਰੀਬਨ ਦੋ ਸੌ ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਤੋਂ ਵਧ ਕਰਜ਼ਾ ਹੈ ਜੇ 60—70 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਹੋਰ ਕਰਜ਼ਾ ਵਾਟਰ ਲਾਗਿੰਗ ਦੇ ਮਸਲੇ ਨੂੰ ਹਲ ਕਰਨ ਲਈ ਲੈ ਲਿਆ ਤਾਂ ਇਹ ਇਤਨਾ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੋ ਜਾਵੇਗਾ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਉਤਾਰਨਾ ਮੁਸ਼ਕਲ ਹੋ ਜਾਵੇਗਾ । ਇਹ ਤਾਂ ਸੈਂਟਰ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਇਮਦਾਦ ਵਾਸਤੇ ਰੀਲੀਫ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ, ਕਿਉਂਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਕਿਸਾਨ ਨੇ ਹੀ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੇ ਭੁਖਿਆਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਅਨਾਜ ਦੇਣਾ ਹੈ । ਹੜ੍ਹਾਂ ਦੀ ਰੋਕ ਥਾਮ ਵਾਸਤੇ ਅਸੀਂ ਸੈਂਟਰ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਤੋਂ 38 ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦੀ ਮੰਗ ਕੀਤੀ ਸੀ ਪਰ ਪਲੈਨਿੰਗ ਕਮਿਸ਼ਨ ਨੇ ਇਕ ਪੈਨ ਦੀ ਲਕੀਰ ਮਾਰਕੇ ਇਹ ਰਕਮ 15 ਕਰੋੜ ਕਰ ਦਿੱਤੀ । ਇਸ ਵਿੱਚੋਂ ਵੀ ਅਸੀਂ ਅਜੇ ਤਕ 8 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕਰ ਸਕੇ ਹਾਂ । ਪਰ ਬਾਰਸ਼ਾਂ ਬੇਹਿਸਾਬ ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦਾ ਕਿਤੇ ਜ਼ਿਆਦਾ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਪ੍ਰਾਬਲਮ ਨੂੰ ਅਸੀਂ ਸਾਰਿਆਂ ਨੇ ਹੀ ਰਲ ਮਿਲ ਕੇ ਟੈਕਲ ਕਰਨਾ ਹੈ ।

[Deputy Speaker in the Chair]

ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿੱਚ ਮੈਂ ਕੁਝ ਸੁਜੈਸ਼ਨਜ਼ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਦੇਣੀਆਂ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਅੱਜ ਕਿਸਾਨ ਦੀ ਉਤਨੀ ਹੀ ਬੁਰੀ ਹਾਲਤ ਹੈ ਜਿਤਨੀ ਕਿ 1929 ਵਿੱਚ ਅਨਾਜ਼ ਦੇ ਭਾਉ ਗਿਰਨ ਕਰਕੇ ਹੋਈ ਸੀ । ਕਿਤਨੇ ਅਫਸੋਸ ਦੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਅਜ ਵੀ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਕਿਸਾਨ ਦੇ ਕਪੜਿਆਂ ਤੇ ਟਾਕੀਆਂ ਲੱਗੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ । ਬੜੇ ਅਫਸੋਸ ਦੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਲੋਕ ਪਰਚਾਰ ਕਰਦੇ ਹਨ ਪਰ ਅਮਲ ਘਟ ਹੀ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਰਾਜਸਥਾਨ ਕੈਨਾਲ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਧਰਤੀ ਦੀ ਹਿਕ ਤੋਂ ਵਗਦੀ ਹੈ । ਪਾਣੀ ਏਥੋਂ ਦਾ ਲਿਆ ਅਤੇ ਸਾਡੇ ਕੋਲੋਂ ਹੀ ਉਸ ਲਈ ਜ਼ਮੀਨ ਲਈ ਹੈ । ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਲਖਾਂ ਏਕੜ ਜ਼ਮੀਨ ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਲਈ ਗਈ ਹੈ । ਜਿਥੇ ਨਹਿਰ ਦੇ ਕੰਢੇ ਜਾਣ ਲਈ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਜ਼ਮੀਨ ਲਈ ਜਾਏ ਉਸ ਦੀ ਜਗਾਹ ਕਿਸਾਨ ਨੂੰ ਜ਼ਮੀਨ ਦਿਤੀ ਜਾਏ । ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਅਤੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਲੋਕਾਂ ਨਾਲ ਦਰਦ ਰਖਦੇ ਹਨ । ਉਹ ਗਰੀਬ ਤਬਕੇ ਵਿਚੋਂ ਉਠ ਕੇ ਆਏ ਹਨ ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਅਗੇ ਬੇਨਤੀ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਸੈਂਟਰ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਨਾਲ ਗਲ ਬਾਤ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਫੈਸਲਾ ਕੀਤਾ ਜਾਏ । ਹੁਣ ਮੌਕਾ ਹੈ, ਲੋਹਾ ਗਰਮ ਹੈ ਅਤੇ ਸੱਟ ਮਾਰਨ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ । ਹੁਣ ਇਹ ਕੰਮ ਹੋ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਫਲਡ ਅਫੈਕਟਡ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਮਦਦ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ । ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਵਾਟਰ ਲੈਵਲ ਦੀ ਪਰਾਬਲਮ ਹੈ, ਸਬ ਸਾਇਲ ਲੈਵਲ ਉਚਾ ਆ ਚੁਕਾ ਹੈ । ਇਸ ਮਸਲੇ ਨੂੰ ਹਲ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ, ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਅਮਰੀਕਾ ਵਿਚ ਕੀਤਾ ਹੈ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਨਾਨ ਕੈਨਾਲ ਏਰੀਆ ਡਿਕਲੇਅਰ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਨਾਨ ਕੈਨਾਲ ਏਰੀਆ ਵਿਚ ਟਿਊਬ ਵੈਲਾਂ ਰਾਹੀਂ ਇਰੀਗੇਸ਼ਨ ਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਸਰਕਾਰ ਟਿਊਬਵੈਲ ਲਗਾਏ ਅਤੇ ਟਿਊਬ ਵੈਲ ਇਰੀਗੇਸ਼ਨ ਸਰਕਾਰ ਆਪਣੇ

ਹਥ ਵਿਚ ਲਵੇ । ਇਸ ਦਾ ਹਾਲਾ, ਆਬਿਆਨਾ ਕਿਸਾਨ ਤੋਂ ਲਿਆ ਜਾਏ । ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਵਿਚ ਸਤ ਸਤ, ਅਠ ਅਠ ਸਾਲ ਤੋਂ ਸਰਕੰੜਾ ਖੜ੍ਹਾ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਕਿਸਾਨਾ ਤੋਂ ਮਾਲੀਆ ਵਸੂਲ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਦੀ ਲੈਂਡ ਰੈਵਿਨਿਊ ਅਸੈਸਮੈਂਟ ਬੰਦ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਹੇਠਲੇ ਪਾਣੀ ਦਾ ਲੈਵਲ ਠੀਕ ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ ਯਤਨ ਕਰਨੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ । ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਮਦਰਾਸ ਦੀ ਲੈਵਲ ਤੇ ਕੰਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਹ ਸਾਡੇ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਵੰਗਾਰ ਹੈ । ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮਦਰਾਸ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦਾ ਹਿਸਾ ਹੈ ਏਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਾਡਾ ਸੂਬਾ ਵੀ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦਾ ਹਿਸਾ ਹੈ । ਸ੍ਰੀ ਕਾਮਰਾਜ ਦੇ ਸੂਬੇ ਮਦਰਾਸ ਵਿਚ 18,000 ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚੋਂ 16,000 ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਰੂਰਲ ਅਲੈਕਟਰੀਫੀਕੇਸ਼ਨ ਹੈ । ਪਰ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਵਿਚ 21,000 ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚੋਂ ਸਿਰਫ 8,500 ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਬਿਜਲੀ ਗਈ ਹੈ । ਏਥੇ ਭੀ ਰੂਰਲ ਅਲੈਕਟਰੀਫਕੇਸ਼ਨ ਦੇ ਕੰਮ ਨੂੰ ਤੇਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਟਿਊਬਵੈਲਾਂ ਲਈ ਸਰਕਾਰ ਖਰਚ ਕਰੇ । ਉਸ ਇਲਾਕੇ ਦੇ ਹੇਠਲੇ ਪਾਣੀ ਦੇ ਲੈਵਲ ਨੂੰ ਠੀਕ ਕੀਤਾ ਜਾਏ । ਅਖੀਰ ਵਿਚ ਮੈਂ ਇਕ ਹੋਰ ਸੁਜੈਸ਼ਨ ਦਿਆਂਗਾ । ਡਰੇਨਜ਼ ਸਬੰਧੀ ਜੋ ਮਾਸਟਰ ਪਲੈਨ ਬਣਾਈ ਗਈ ਹੈ ਇਸ ਦੇ ਕਾਰਨ ਬਹੁਤ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਪੁਲਿਟੀਕਲ ਇੰਟਰੇਸਟ ਨਾਲ ਚੈਨਲਜ਼ ਬਣਾਏ ਗਏ ਹਨ । ਜੇ ਲੈਵਲ ਇਸ ਪਾਸੇ ਵਲ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਦੀ ਬਜਾਏ ਦੂਸਰੇ ਪਾਸੇ ਕਰ ਦਿਤਾ ਹੈ (ਘੰਟੀ) ਮੇਨ ਡਰੇਨ ਦੇ ਇਲਾਵਾ ਫਲਡ ਡਰੇਨ ਵੀ ਛੇਤੀ ਮੁਕੰਮਲ ਕਰਨੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ । ਫਲਡ ਡਰੇਨ ਛੇਤੀ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਬਨਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਜ਼ਮੀਨ ਵੀ ਪਿੰਡਾਂ ਨੇ ਦੇਣੀ ਹੈ । ਇਕ ਦਫਾ ਪਲੈਨ ਬਣ ਜਾਣੀ ਹੈ ਫਿਰ ਭਾਵੇਂ ਸਰਕਾਰ ਜੋ ਮਰਜ਼ੀ ਹੈ ਕਰੇ । (ਘੰਟੀ) ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਇਕ ਇਕ ਦੋ ਦੋ ਏਕੜ ਜ਼ਮੀਨ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਵੀ ਫਲਡ ਡਰੇਨ ਵਾਸਤੇ ਜ਼ਮੀਨ ਲੈ ਲਈ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਿਸਾਨ ਬੇਘਰ ਹੋ ਜਾਂਦੇ ਹਨ । (ਘੰਟੀ) ਮੈਂ ਸਿਰਫ ਦੋ ਮਿੰਟ ਹੋਰ ਲਵਾਂਗਾ । ਜਿਹੜੇ ਆਦਮੀਆਂ ਦੀ ਜ਼ਮੀਨ ਲਈ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਉਹ ਹਾਈ ਕੋਰਟ ਤੋਂ ਸਟੇ ਆਰਡਰ ਲੈ ਲੈਂਦੇ ਹਨ । ਡਰੇਨ ਉਠ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਬਿਲਾ ਮੁਆਵਜ਼ਾ ਜ਼ਮੀਨ ਨਹੀਂ ਲਈ ਜਾ ਸਕਦੀ । ਉਸ ਡਰੇਨ ਦਾ ਖਰਚ ਸਾਰਾ ਪਿੰਡ ਬਰਦਾਸ਼ਤ ਕਰੇ, ਉਸ ਲਈ ਜ਼ਮੀਨ ਇਕ ਜਾਂ ਦੋ ਆਦਮੀਆਂ ਤੋਂ ਨਾ ਲਈ ਜਾਏ । ਇਕਲੇ ਛੋਟੇ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਨਾ ਮਾਰੇ ਜਾਣ । ਇਹ ਕੰਮ ਬਲਾਕ ਲੈਵਲ ਤੇ ਬਲਾਕ ਡੀਵੈਲਪਮੈਂਟ ਅਫਸਰ ਰਾਹੀਂ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਡਰੇਨ ਖੁਦਵਾ ਸਕੇਗਾ ।

**Deputy Speaker :** Kindly wind up.

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਮੀਤ ਸਿੰਘ :** ਮੈਂ ਇਕ ਅਰਜ਼ ਹੋਰ ਕਰਾਂਗਾ । ਜ਼ਿਲਾ ਫ਼ਿਰੋਜ਼ਪੁਰ ਵਿਚ 750 ਦੇ ਕਰੀਬ ਪਿੰਡ ਬਰਬਾਦ ਹੋਏ ਹਨ । ਧਰਮਕੋਟ, ਜ਼ੀਰਾ, ਫਿਰੋਜ਼ਪੁਰ, ਮੋਗਾ, ਜਲਾਲਾਬਾਦ ਅਤੇ ਫ਼ਾਜ਼ਿਲਕਾ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਸਭ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਨੁਕਸਾਨ ਨਿਹਾਲ ਸਿੰਘ ਵਾਲਾ ਦੇ ਇਲਾਕੇ ਦਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਜਿਥੇ 30 ਜਾਂ 40 ਪਿੰਡਾਂ ਦਾ ਬਹੁਤ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਪਿਛਲੇ ਦਸ ਸਾਲਾਂ ਤੋਂ ਉਥੇ ਉਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਹੈ । ਉਥੇ ਡਰੇਨਾਂ ਮੁਕੰਮਲ ਨਹੀਂ ਹੋਈਆਂ । ਬਸੀਆਂ ਫਾਲ ਅਤੇ ਚੰਦ ਭਾਨ ਡਰੇਨ ਨਾਮੁਕੰਮਲ ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਧਿਆਨ ਦੇ ਕੇ ਇਕੋ ਵਾਰੀ ਇਸ ਸਬੰਧੀ ਸਾਰਾ ਖਰਚ ਕਰ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਦੋ ਦੋ ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਹਰ ਸਾਲ ਖਰਚ ਕਰਨ ਨਾਲ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਬਣਦਾ । ਇਕੋ ਵਾਰੀ, ਯਕ ਮੁਸ਼ਤ, ਇਕੋ ਸਾਲ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕਰਕੇ ਇਹ ਕੰਮ ਮੁਕੰਮਲ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਹੀ ਅਸੀਂ ਪੰਜਾਬ ਨੂੰ ਬਚਾ ਸਕਦੇ ਹਾਂ । ਇਹਨਾਂ ਅਖਰਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਆਪ ਦਾ ਧੰਨਵਾਦ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ।

**ਬਾਬੂ ਬਚਨ ਸਿੰਘ (ਲੁਧਿਆਨਾ ਉਤਰ)**: ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਬੋਲ ਰਹੇ ਸਨ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਤਕਰੀਰ ਨੂੰ ਬੜੇ ਧਿਆਨ ਨਾਲ ਸੁਣ ਰਿਹਾ ਸੀ। ਪਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਤਕਰੀਰ ਵਿਚੋਂ ਮੈਨੂੰ ਬੜੀ ਮਾਯੂਸੀ ਹੋਈ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਉਸ ਦੇ ਵਿਚ ਦਾਅਵੇ ਬਹੁਤ ਹਨ ਅਤੇ ਅਮਲ ਬਹੁਤ ਥੋੜਾ ਦਿਸਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਪਹਿਲੀ ਦਫਾ ਸਨ 1955 ਵਿਚ ਫਲਡ ਆਏ। ਸੰਨ 1955 ਤੋਂ ਲੈ ਕੇ ਹੁਣ ਤਕ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਫਲਡਜ਼ ਨੇ ਨੁਕਸਾਨ ਕੀਤਾ ਮੈਂ ਉਸ ਦੇ ਜ਼ਿਕਰ ਵਿਚ ਨਾ ਜਾਂਦਾ ਹੋਇਆ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਸਾਲ ਸਭ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਇਸ ਨੁਕਸਾਨ ਦਾ ਕਾਰਨ ਕੀ ਹੈ ? ਇਸ ਦਾ ਕੋਈ ਇਕ ਕਾਰਨ ਨਹੀਂ ਹੈ, ਇਸ ਦੇ ਕਈ ਕਾਰਨ ਹਨ। ਲੇਕਿਨ ਮੈਂ ਦਸਾਂਗਾ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਫਲਡਜ਼ ਅਤੇ ਵਾਟਰ ਲਾਗਿੰਗ ਦੇ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਮਿਸਟਰ ਫਲੈਚਰ ਦੀ ਚੇਅਰਮੈਨਸ਼ਿਪ ਵਿਚ ਇਕ ਕਮੇਟੀ ਬਣਾਈ ਗਈ ਹੈ। ਉਸ ਦੇ ਜੋ ਪੁਆਇੰਟਸ ਆਫ ਰੈਫਰੈਂਸ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਜ਼ਿਆਦਾ ਡਰੇਨੇਜ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਹੈ। ਮੈਂ ਵੀ ਚੀਫ਼ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਤਵੱਜੁਹ ਉਸ ਪਾਸੇ ਦਿਲਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਇਲਮ ਹੋਣਾ ਹੈ ਕਿ ਸੰਨ 1955 ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਡਰੇਨਾਂ ਕਢੀਆਂ ਗਈਆਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਭ ਨੂੰ ਕੰਪਲੀਸ਼ਨ ਸਰਟੀਫੀਕੇਟ ਦਿਤੇ ਗਏ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮੇਨਟੇਨੈਂਸ ਅਤੇ ਰੀਪੇਅਰ ਦਾ ਬਕਾਇਦਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਕੀਤਾ ਗਿਆ। ਲੇਕਿਨ ਸੰਨ 1955 ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਜਿੰਨੀਆਂ ਡਰੇਨਾਂ ਇਸ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਨਿਕਾਲੀਆਂ ਗਈਆਂ ਉਹ ਸਾਰੀਆਂ ਦੀਆਂ ਸਾਰੀਆਂ ਅਜੇ ਤਕ ਇਨਕੰਪਲੀਟ ਹਨ। ਕਿਸੇ ਇਕ ਮੀਲ ਨੂੰ ਕੀ, ਕਿਸੇ ਇਕ ਫਰਲਾਂਗ, ਕਿਸੇ ਇਕ ਗਜ਼ ਨੂੰ ਵੀ ਕੰਪਲੀਸ਼ਨ ਸਰਟੀਫੀਕੇਟ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਗਿਆ। ਇਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਰੀਪੇਅਰ ਵਾਸਤੇ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮੇਨਟੇਨੈਂਸ ਵਾਸਤੇ ਗੌਰਮਿੰਟ ਨੇ ਅਜੇ ਤਕ ਇਕ ਰੁਪਿਆ ਵੀ ਖਰਚ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ। ਮੈਂ ਚੀਫ਼ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਜਾਣਕਾਰੀ ਲਈ ਕਮੇਟੀ ਆਫ ਗੌਰਮੈਂਟ ਐਸ਼ੋਰੈਂਸਿਜ਼ ਦੀ ਰਿਪੋਰਟ ਵਿਚੋਂ ਮੁਤੱਲਿਕਾ ਐਕਸਟਰੈਕਟ ਪੜ੍ਹ ਕੇ ਸੁਣਾਉਂਦਾ ਹਾਂ। ਇਹ 27 ਅਗਸਤ, 1963 ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ, ਕੋਈ ਪੁਰਾਣੀ ਗੱਲ ਨਹੀਂ। 27 ਅਗਸਤ, 1963 ਨੂੰ ਕਮੇਟੀ ਆਨ ਗੌਰਮਿੰਟ ਐਸ਼ੋਰੈਂਸਿਜ਼ ਨੇ ਇਰੀਗੇਸ਼ਨ ਡੀਪਾਰਟਮੈਂਟ ਦੇ ਰਿਪਰੈਜ਼ੈਂਟੇਟਿਵਜ ਨੂੰ ਬੁਲਾਇਆ ਅਤੇ ਏਥੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਪੁਛਿਆ ਗਿਆ ਕਿ 1955 ਤੋਂ ਲੈ ਕੇ ਹੁਣ ਤਕ ਜਿਹੜੀਆਂ ਡਰੇਨਾਂ ਬਣੀਆਂ ਹਨ ਕੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਵੀ ਕੰਪਲੀਸ਼ਨ ਸਰਟੀਫੀਕੇਟ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਜਵਾਬ ਸੀ 'ਨੋ'। ਕਿਸੇ ਇਕ ਡਰੇਨ ਨੂੰ ਵੀ ਕੰਪਲੀਸ਼ਨ ਸਰਟੀਫੀਕੇਟ ਦਿਤਾ ਦਸਿਆ ਜਾਏ। ਜਦੋਂ ਪੁਛਿਆ ਗਿਆ ਕਿ ਕੀ ਉਨ੍ਹਾ ਦੀ ਮੇਨਟੇਨੈਂਸ ਵਾਸਤੇ ਕੋਈ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਹੋ ਸਕਿਆ ਹੈ। ਤਾਂ ਇਸ ਦੇ ਮੁਤੱਲਿਕ ਰਿਪੋਰਟ ਵਿਚ ਇਹ ਜ਼ਿਕਰ ਹੈ—

> "The Secretary, Irrigation Department in his reply promised to carefully examine the position to find out as to whether it was possible to earmark any amount for repairs to and maintenance of drains which had already been completed so that their utility was not impaired."

ਉਸ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ 19 ਦਸੰਬਰ ਨੂੰ ਇਹ ਜਵਾਬ ਦਿਤਾ—

> "........It has, however, not been possible to provide any funds during the current year due to paucity of funds."

Further he stated—

> "Efforts are being continued to be made to arrange necessary funds for this purpose."

When the Committee did not feel satisfied with this reply and made further enquiries, it was replied—

> "........For the year 1963—64, additional funds to the extent of Rs. 13,13,290 have been demanded in the list of excesses and surrenders, but these have not yet been admitted by the Finance Department. For the year 1964-65 also, additional funds to the extent of Rs. 17,89,560 had been demanded under this head, but the same have not been admitted by the Finance Department. The question of provision of additional funds during the current year as well as during the year 1964—65 is being pursued with the Finance Department."

ਜਿਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋਇਆ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕੋਈ ਫੰਡ ਪਰੋਵਾਈਡ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ।

ਗੌਰਮਿੰਟ ਨੇ ਇਹ ਡਰੇਨਾਂ ਖੋਦੀਆਂ ਹਨ, ਪਰ ਜੇ ਕਰ ਕੋਈ ਡਰੇਨ ਖੋਦ ਕੇ ਉਸ ਦੀ ਰੀਪੇਅਰ ਅਤੇ ਮੇਨਟੀਨੈਂਸ ਦਾ ਮੁਨਾਸਿਬ ਪ੍ਰਬੰਧ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਤਾਂ ਕੀ ਗੌਰਮਿੰਟ ਇਹ ਦਸਣ ਵਾਸਤੇ ਤਿਆਰ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਗੱਲ ਦੀ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰੀ ਕਿਸ ਉਪਰ ਹੈ। ਡਰੇਨਾਂ ਦੀ ਰੀਪੇਅਰ ਅਤੇ ਮੇਨਟੀਨੈਂਸ ਨਾ ਹੋਣ ਦੀ ਵਜ੍ਹਾ ਕਰ ਕੇ ਪਾਣੀ ਦੇ ਫਲੋ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ ਰੁਕਾਵਟ ਪੈਦਾ ਹੋਈ ਹੈ ਅਤੇ ਉਸ ਨਾਲ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰਾਂ ਦਾ ਜਿਹੜਾ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਇਆ ਹੈ ਇਸ ਦਾ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰ ਕੌਣ ਹੈ ? ਫਿਰ ਜਿਥੇ ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਡਰੇਨਾਂ ਦੀ ਰੀਪੇਅਰ ਨਹੀਂ ਕਰਵਾਈ, ਉਥੇ ਇਸ ਦੀ ਫਾਲਟੀ ਪਲੈਨਿੰਗ ਦੀ ਵਜ੍ਹਾ ਕਰ ਕੇ, ਖਾਸ ਕਰ ਕੇ ਵਾਟਰ ਲਾਗਿੰਗ ਅਤੇ ਫਲੱਡਜ਼ ਦੇ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਰਾਂਗ ਪਲੈਨਿੰਗ ਦੇ ਕਾਰਨ, ਪੰਜਾਬ ਦਾ ਜਿਹੜਾ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਇਆ ਹੈ, ਉਸ ਦੀ ਮਿਸਾਲ ਆਡੀਟਰਜ਼ ਦੀ ਰੀਪੋਰਟ ਵਿਚ ਮਿਲਦੀ ਹੈ। ਉਸਨੂੰ ਮੈਂ ਪੜ੍ਹ ਕੇ ਸੁਣਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਉਹ ਹੈ

> "Jagadhari Tubewell Scheme—256 tubewells were constructed in 1951-52 at a total cost of Rs. 1,22·31 lakhs to serve as feeder wells to Western Jumna Canal and to exert antiwater influence in the areas".

ਜਗਾਧਰੀ ਟਿਊਬ ਵੈਲਜ ਨੇ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਕੰਮ ਕੀਤਾ ? ਉਨ੍ਹਾਂ ਉਪਰ ਕਿੰਨਾ ਖਰਚ ਹੋਇਆ, ਖਰਚ ਨਹੀਂ ਬਲਕਿ ਕਿੰਨੀ ਵੇਸਟੇਜ ਕੀਤੀ ਗਈ ਗੋਰਮੈਂਟ ਦੀ ਤਰਫੋਂ, ਉਸ ਦਾ ਅੰਦਾਜ਼ਾ ਤੁਸੀਂ ਲਗਾ ਸਕਦੇ ਹੋ :

> "The working expenses of these tubewells during the year 1960-61 amounted to Rs 62.08 lakhs. The Superintending Engineer had reported to the Chief Engineer in February, 1958 that "the tubewells had been working for over 5 years and their effect on the lowering of water table had been comparatively very little, If any." The Committee on Plan Projects (Minor Irrigation Schemes) also observed that "the tubewells were not directly conducive to anti-water logging as these were deep wells with strainers located below 60 feet depth"

ਗੌਰਮਿੰਟ ਨੇ ਇਹ ਸਕੀਮ ਚਾਲੂ ਤਾਂ ਇਸ ਲਈ ਕੀਤੀ ਸੀ ਕਿ ਵਾਟਰ ਲਾਗਿੰਗ ਨੂੰ ਹਟਾਇਆ ਜਾਏ ਪਰ ਸਾਡੇ ਦੇਸ਼ ਦੇ ਇੰਜਨੀਅਰਜ਼ ਐਨੇ ਅਕਲ ਵਾਲੇ ਸਨ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਬਜਾਏ ਸ਼ੈਲੋ ਵੈਲਜ਼ ਲਗਾਉਣ ਦੇ ਡੀਪ ਵੈਲਜ਼ ਲਗਾ ਦਿਤੇ। ਉਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋਇਆ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਨੀਚੈ ਦੀ ਸਤਾਹ ਵਾਲਾ ਪਾਣੀ ਤਾਂ ਲੈ ਲਿਆ ਪਰ ਉਪਰ ਦੀ ਸਤਹ ਵਾਲਾ ਪਾਣੀ ਨਹੀਂ ਲਿਆ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਟਿਊਬ ਵੈਲਜ਼ ਦੀ ਹਾਲਤ ਦਾ ਅੰਦਾਜ਼ਾ ਤੁਸੀਂ ਆਡੀਟਰਜ਼ ਦੀ ਰੀਪੋਰਟ ਤੋਂ ਲਗਾ ਸਕਦੇ ਹੋ। ਮੈਂ ਗੌਰਮਿੰਟ ਨੂੰ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਕਹਿੰਦਾ ਕਿਉਂ ਜੋ ਗੌਰਮਿੰਟ ਤਾਂ ਅਧੀਨ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਕੰਮ ਕਰਦੀ ਹੈ ਆਡੀਟਰਜ਼ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ :

